पल यक रहन न हाराहो २ चन्दन चूर चतुर सब लेपैं गल गज-मुक्ताहाराहो। चोंवन गीध मुये तन लूटै जम्बुक वोदर फाराहो३ कहै कबीर सुनो हो सन्तो ज्ञानहीन मतिहीना हो। यकयक दिन यह गति सबहीकी कहा राव का दीनाहो ॥ ४ ॥

ऐसन देह निरापन बौरे, मुये छुवै नहिं कोई हो ॥
डण्डकडोरवा तोरिलैआइनि, जो कोटिक धन होई हो १
उरधश्वासा उपंगजगतरासा, हंकराइनि परिवारा हो ॥
जो कोई आवै वेगि चलावै, पलयक रहन न हाराहो २
चन्दन चूर चतुर सब लेपैं, गल गजमुक्ताहारा हो ॥
चोंचन गीध मुये तन लूटै, जम्बुक वोदर फारा हो ३
कहै कबीर सुनो हो सन्तो, ज्ञानहीन मतिहीना हो ॥
यकयक दिन यह गति सबहीकी, कहा रावका दीनाहो ४

ऐसी देह निरानपनी है कहे अपनी नहीं है और सब अर्थ प्रकटई है श्रीकबीरजी कहै हैं कि जे मतिते हीन मूर्ख परम पुरुष श्रीरामचन्द्र के ज्ञान ते हीनरहैं तिनके शरीर की दशा ऐसे एक दिन सबकी है चाहै रङ्क होइ चाहै राउ होइ है ॥ १ । ४ ॥

इति नवां कहरा समाप्तम् ॥ ९ ॥

---

## अथ दशवां कहरा ॥ १० ॥

हौं सबहिन में हौं नाहीं मोहिं बिलग बिलग बिलगाई हो। ओढ़न मेरे एक पिछौरा लोग बोलहिं यकताई हो १ एक निरन्तर अन्तर नाहीं ज्यों घटजल शशि झाई हो। यकसमान कोइ समुझत नाहीं जरा मरण भ्रम जाई हो २ रैनिदिवस मैं तहँवों नाहीं नारि पुरुष समताई हो। नामैं बालक नामैं बूढ़ो ना मोरे चेलिकाई हो ३ तिरबिध रहौं सबन में बरतों नाम मोर रमराई हो। पठये न जाउं आने नहिं आऊं सहजरहौं दुनिआई हो ४ ज़ोलहा तान बान नहिं जानै फाट बिनै दशठाई हो। गुरुप्रताप

जिन जैसो भाष्यो जन विरले सुधिपाई हो ५ अनन्तकोटि मन हीरा बेध्यो फिटकी मोलन आई हो । सुरनरमुनि वाके खोजपरे हैं किछुकिछुकबिरनपाई हो ॥ ६ ॥

**हौं सबहिनमें हौं नाहीं मोहिं, बिलगबिलग बिलगाईहो॥ ओढ़न मेरे एक पिछौरा, लोग बोलहिं यकताई हो १**

गुरुमुख ॥ मैं सबमें हौं औ सब न होउं ऐसे मोको बिलग बिलग कहे जुदा जुदा बिलगाइकै वेद कह्यो इहां दुइबार बिलग बिलग कह्यो सो एकतो चित् कहे जीवब्रह्म ईश्वर अचित्कहे मायाकालकर्म स्वभावपृथ्वीआदिक माया के कार्य सब सो ये दोहुन में अन्तर्यामीरूप ते व्यापक हौं सो जीवब्रह्म ईश्वर चित् तत्त्व में मैं व्यापक हौं तामें प्रमाण “ त्रिष्यवायुत्तमदेहेषु प्रविष्टोदेवताऽभवत् । मर्त्यादिधमदेहेषु स्थितोभजतिदेवता” ( इति श्रुतिः ) “ एकोदेवःसर्वभूतेषु गूढःसर्वव्यापीसर्वभूतान्तरात्मा” ( इति श्रुतिः ) “ब्रह्मणो हि प्रतिष्ठाहमितिगीतायाम्” अचितौ में व्यापकहैं तामें प्रमाण “विष्टभ्याहमिदंकृत्स्नमेकांशेन स्थितो जगत्” ( इति गीतायाम् ) सो चित् अचित् दोऊ व्याप्यपदार्थ हैं व्यापक मैं हौं सो चित् अचित्रूप पिछौरा दुइ छोरिया मेरो ओढ़न है सर्वत्र महींहौं सो वेदको तात्पर्य न जानिकै लोग यकताई बोलै हैं कि एकई ब्रह्म है पिछौरा ओढ़ैयाको एकही कहै हैं दूसरा नहीं कहै हैं लोग जो यकताई कहै हैं सो कौनीतरह ते कहै हैं सो कहै हैं ॥ १ ॥

**एक निरन्तर अन्तर नाहीं, ज्यों घटजल शशिझाईहो॥ यकसमानकोइ समुझत नाहीं, जरामरण भ्रमजाईहो २**

वही ब्रह्म निरन्तर एक सर्वत्र है या लोग बोलै हैं सो कहा अन्तर नहीं है अर्थात् अन्तर है कैसे जैसे जलभरे घटनमें शशि की छाया वामें व्याप्य व्यापक बनो है सो एक जो मैं सो समान कहे सबमें सम व्यापक हौं ताको कोई व्याप्य व्यापक

कोई नहीं समझै है तौ कहा उनको जरा मरण भ्रमजाइ है अर्थात् नहीं जाइ है सो अन्तर्यामी रूपते व्यापक साहब कहि चुके अब निजरूपते जहां रहै हैं तहांकी बात कहै है ॥ २ ॥

**रैनिदिवस मैं तहँवों नाहीं, नारि पुरुष समताई हो ॥**
**ना मैं बालक ना मैं बूढ़ो, ना मोरे चेलिकाई हो ३**

जहां मैं रहौ हौं तहां न राति है न दिन है और सब नारी रूप हैं जो पुरुषहू जाइ है सो नारिनरूप ते रास में प्राप्त होइ है पुरुष नहींहौं और समताई है जैसे सच्चिदानन्दरूप हौं ऐसे ओऊ सच्चिदानन्दरूप हैं मैं न बालक हौं न बूढ़ हौं सदा किशोररूप बनो रहौहौं और न मोरे चेलिकाई कहे काऊ वह उपदेश्य नहीं है अर्थात् अज्ञानी कोऊ नहीं है सब मेरे रूपको जानै हैं वहां राति दिन नहीं है तामें प्रमाण "न तद्भासयते सूर्यो न शशाङ्को न पावकः। यद्गत्वा न निवर्तन्ते तद्धाम परमं मम" ॥ ३ ॥

**तिरबिध रहौं सबन में बरतौं, नाम मोर रमराई हो ॥**
**पठयेन जाउँ आने नहिं आऊँ, सहजरहौं दुनिआईहो ४**

तिरबिध रहौं कहे जीव ब्रह्म ईश्वरन में जो अन्तर्यामीरूप ते रहौहौं व सबनमें बरतौं कहे माया, काल, कर्म, स्वभाव इन में जो अन्तर्यामीरूप ते रहौहौं सो इनमें जो रमनवारो अन्तर्यामी मेरो रूप ब्रह्म ताहूको मैं राईहौं सो पठये नहीं जाउँहौं न आने ते आऊँहौं अर्थात् जो कहूं न होउँ तौ ना आने आऊँ पठयेजाउँ सर्वत्रैतो हौं सो यही रीतिते सहजही या दुनिया में अन्तर्यामी के अन्तर्यामीरूप ते पूर्णहौं ॥ ४ ॥

**जोलहा तानबान नहिं जानै, फाट बिनै दशठाईं हो ॥**
**गुरुप्रताप जिन जैसो भाष्यो, जनाबिरले सुधिपाई हो ५**

जोलहा जे हैं जीव ते तानबान नहीं जानैं अर्थात् वा हंस स्वरूप पोशाक बनै नहीं जानैं जो पहिरि के मेरे समीप आवै फाट बिनै दशठाईं कहे दश हैं छिद्र जिनमें ऐसो जो शरीर

ताहीको बिनै है कहे नानायतन मैं परिकै वही कर्मकरै है जामें अनेक जन्म शरीर धारण करत जाय है जो कहो कोऊ जानत ही नहीं है तौ गुरुके प्रतापते जो कोऊ मेरो रूप भाष्यो है जैसो सो तौ कोई बिरलाजन सुधि पायो है अर्थात् जाको सतगुरु मिल्यो है सोई पायो है ॥ ५ ॥

**अनन्तकोटि मन हीरा बेध्यो, फिटकी मोल न आई हो ॥**
**सुर नर मुनि वाके खोजपरे हैं, किछुकिछुकबिरनपाईहो ६**

अनन्तकोटि जे जीव हीरा हैं तिनमें मन बेध्यो है सो या हीरारूप जीवको फिटिकिरिउ को मोल न रहिगयो सो सुर जे हैं मुनि जे हैं नर जे हैं ते वही अपने स्वरूप को खोजे हैं सो किछु किछु कहे थोरहूते थोर जीव पाइन है और कोई नहीं पायो जे आपनोरूप मेरोरूप गुरुप्रताप जानि शरीर को बिनै या मनको त्याग्यो है तेई पायो है अथवा किछु किछु कबिर न पाई कहे साकल्य करिकै हमारो भेद तो कोई जानतही नहीं है जे अपनो रूप मेरोरूप जानत जे जीव ते किछु किछु भेद पायो है ॥ ६ ॥

इति दशवां कहरा समाप्तम् ॥ १० ॥

---

## अथ ग्यारहवां कहरा ॥ ११ ॥

ननँदीगेतै बिषमसोहागिनि तैं निदले संसारागे। आवत देखि एक सँगसूती तैं अरु खसमहमारागे १ मोरे बाप की दोय मेहरिया मैं अरु मोर जेठानीगे। जब हम ऐनिरसिक के जग में तबहिं बात जग जानीगे २ माई मोर मुवल पिताकेसंगहिसररचि मुवलसंघातागे। अपनो मुई और लै मुवली लोग कुटुम्ब सँग साथागे ३ जौलौं सांसरहै घटभीतर तौलौं कुशल परैहैगे। कह कबीर जब श्वास निसरिगै मंदिर अनल जरैहैगे॥ ४ ॥

**ननँदीगेतै बिषम सोहागिनि, तैं निदले संसारागे ॥**
**आवत देखि एकसँग सूती, तैं अरु खसम हमारागे १**

कबीरजी जीवनपर दयाकैके ज्ञानशक्ति ते कहै हैं कि मगहमें मिथिलादेश में परस्पर स्त्रीलोग बताती हैं आदर कैके तब गे सम्बोधन देती हैं सो या पदमें गे सम्बोधन है अथवा गे बिगरे जीव को कहैहैं हे गये जीव ! सो कबीरजी जीव की चित् शक्ति साहब की स्त्री सो ज्ञानशक्ति जो साहब की बहिनी तासों कहै हैं ननँदी याते कहै हैं कि प्रथम साहब को ज्ञान प्रकट होय है पीछे साहब प्रकट होयहै सो साहब की बहिनी भई सो चित्-शक्ति जीव कहै हैं कि तैं हमते सब जीव है तिन पर तैं विषम ह्वै गई व पति की सुहागिनि ह्वैगई कैसी है तैं कि निदले संसारा कहे तैं तो संसार को निदरेन है हमपर विषम ह्वै गई है काहू को ज्ञान करि साहब को मिलाय दियो काहू को ज्ञान हरि संसारी करि दियो गे जो कहै है सो साहब को पति मानि वाको ननँदि मानि गारी दै कहै है कीन्ही तैं कहा कि समष्टि ते व्यष्टि करै वाली ऐसी माया को आवत देखिकै हमार खसम जो साहब है तिनके सङ्ग सूती जाइ तैं अपने भाई को पति बनाये तैं अर्थात् साहब को ज्ञान काहू जीव के न रहिगयो साहब को ज्ञान साहिबै को रहिगयो ॥ १ ॥

**मोरे बापकी दोय मेहरिया, में अरु मोर जेठानीगे ॥**
**जब हम ऐलिरसिकके जगमें, तबहिं बात जगजानीगे २**

सो जौने धोखाब्रह्म को मानि हम संसारी भये हैं सो जो हमारो बाप है धोखाब्रह्म ताके दोय मेहरिया हैं जीव चित्शक्ति कहै हैं कि एक मैं और एक मोर जेठानी जौन साहब अज्ञानमूला प्रकृति धोखाब्रह्म ते जेठ समष्टि रहही है सो तब कारणरूपाहै अब कार्यरूपा भई अर्थात् चित्शक्ति जीव कहै है कि वही माया में परिकै " अहं ब्रह्मास्मि " हम सब मानत भये जो कहो तुम या बात कसकै जान्यो तो जब हम ऐलिरसिक के जगमें कहे जब हम रसिक जे साहब तिनके लोक में आये तब हम या बात जान्यो

कि "अहं ब्रह्मास्मि" हम माने न रहे और संसार में परिबेही कियो साहब को ज्ञान हमारे नहीं भयो सो साहब या लोकके मालिक जे हैं तेई हैं तिनके जाने संसार छूटै है ब्रह्म साहब नहीं है॥ २॥

**माईमोरमुवल पिताके संगहि, सररचिमुवलसँघातागे॥**
**अपनो मुई और लै मुवली, लोगकुटुम्ब सँगसाथागे ३**

सो पिता जो हमारो धोखाब्रह्म जौने के द्वारा हम व्यष्टि भये सो जब मिट्यो तब मोरमाई जो मूलाप्रकृति सो सर कहे चिता बशीकार बैराग रचिकै पिता के साथ वाहू सती ह्वैगई अर्थात् जब धोखाब्रह्म मिट्यो तब रामा अज्ञानरूपी माया सोऊ छूटि गई साहब को ज्ञान ह्वैगयो सो अपना मरी और जेतने नाता मानिराख्यो लोग कुटुम्ब तिनहूं को साथही लै जातभई अर्थात् अहंब्रह्म छोड़िदियो जगत् के नाते छोड़िदियो एक साहब को जानिलियो उनहीं नाता मानलियो सो हे ज्ञानशक्ति! जब तू या मोको जनायो तब मैं जान्यो॥ ३॥

**जौलौं सांस रहै घट भीतर, तौलौं कुशल परैहैगे॥**
**कहकबीर जब श्वास निसरिगे, मन्दिर अनलजरैहैगे ४**

सो जबलौं श्वास है तबलौं कुशल है तू काहे बिषम ह्वैगई जबलौं श्वास है तबलौं इनके आइकै साहब को प्राप्ति कराय कै इनको दुःख छुड़ाइदेउ श्वास निसरिगये पर यम धरि लैजायँगे अनेकयोनि में भटकत बागौगे शरीर जरिजाइगो सो हे ज्ञानशक्ति! तब तू न आयसकौगी तेहिते ईजीवन पर तुम आयसकी हो साहब को ज्ञान ह्वैसकैहै॥ ४॥

इति ग्यारहवां कहरा समाप्तम्॥ ११॥

---

## अथ बारहवां कहरा॥ १२॥

या माया रघुनाथकि बौरी खेलनचली अहेराहो। चतुर चिक-

निया चुनि चुनि मारै काहु न राखै नेरा हो १ मौनी बीर दिगम्बर मारे ध्यानधरन्ते योगी हो । जङ्गलमें के जङ्गममारे माया किनहुँ न भोगी हो २ वेदपढ़न्ता पांड़े मारे पूजा करते स्वामी हो । अर्थ बिचारे पण्डितमारे बांध्यो सकल लगामी हो ३ शृङ्गीऋषि बन भीतर मारे शिरब्रह्माके फोरी हो । नाथ मछन्दर चले पीठदै सिंहलहूमें बोरी हो ४ साकठके घर कर्ता धर्ता हरिभक्तनकी चेरी हो । कहै कबीर सुनोहो सन्तो ज्यों आवै त्यों फेरी हो ॥ ५ ॥

या माया रघुनाथ कि बौरी खेलनचली अहेरा हो ।
चतुर चिकनिया चुनि चुनि मारै काहु न राखै नेरा हो १
मौनी बीर दिगम्बर मारै ध्यान धरन्ते योगी हो ।
जङ्गल में के जङ्गम मारे माया किनहुँ न भोगी हो २
वेद पढ़न्ता पांड़े मारे पूजा करते स्वामी हो ।
अर्थ बिचारे पण्डित मारे बांध्यो सकल लगामी हो ३
शृङ्गीऋषि बन भीतर मारे शिर ब्रह्माके फोरी हो ।
नाथ मछन्दर चले पीठ दै सिंहलहूमें बोरी हो ४
साकठ के घर कर्ता धर्ता हरिभक्तनकी चेरी हो ।
कहै कबीर सुनोहो सन्तो ज्यों आवै त्यों फेरी हो ॥ ५ ॥

ज्ञानशक्ति कबीर को जवाब दियो मैं कहा करौं मोको कोई जीवन के उदय होन नहीं देइ है माया सबको बांधि लियो है सो कबीरजी जीवनसों कहै हैं यह माया छुइ जान न पावै जवहीं आवै तबहीं यासों मुंह फेरिलेउ तबहीं बचौगे या सबको बांधि लियो है तुमहूंको बांधिलेइगी और इहां रघुनाथ की बौरी जो माया कह्यो सो रघु है जीव ताके नाथ जे श्रीरामचन्द्र तिनकी या माया है सो जीवनको धरि धरिकै शिकार खेलैहै सो जब अपने नाथ को या जीव जानै जिनकी या माया है तब तब या माया ते छूटैगो अपने बल ते जीव न छूटिसकैगो अथवा या

माया रघुनाथ की बौरी है रघुनाथ की बौरी कहे रघुनाथ को न जानिबो यहै याको स्वरूप है ॥ १ । ५ ॥

इति बारहवां कहरा समाप्तम् ॥ १२ ॥

इति कहरा सम्पूर्णम् ॥

---

## अथ बसन्त प्रारभ्यते ॥

---

जहँ बारहि मास बसन्त होय । परमारथ बूझै बिरल कोय १ जहँ बर्षै अग्नि अखण्डधार । बन हरियर भो अट्ठारभार २ पनिया अन्दर तेहि धरे न कोय । वह पवन गहे कशमलन धोय ३ बिनु तरुवर जहँ फूलो अकास । शिव औ बिरञ्चि तहँ लेहिं बास ४ सनकादिक भूले भँवर भोय । तहँ लखचौरासी जीव जोय ५ तोहिं जो सतगुरु सतसो लखाव । तुम तासु न छांड़हु चरण भाव ६ वह अमरलोक फल लगे चाय । यह कह कबीर बूझै सो खाय ॥ ७ ॥

**जहँबारहिमास बसन्तहोय । परमारथबूझै बिरलकोय १**
**जहँबर्षैअग्निअखण्डधार । बनहरियरभो अट्ठारभार २**

जाके कहे जौने साहबके लोकमें बरहो मास बसन्त बनो रहै है सो या परमार्थ कोई बिरला बूझै है सो वा रूपकातिशयोक्ति अलंकार करि कहै हैं १ और बसन्तऋतु में सूर्यने अग्नि बर्षै है अखण्डधार बन जो है अठारह भार बनस्पती सो हरियर होत जाइ हैं और साहबके लोक में कोटिन सूर्य को प्रकाश है परन्तु सब को ताप हरिलेनवारो है वहां के सब बन सन्तानक आदिक हरियर रहै हैं ॥ २ ॥

**पनियाअन्दरतेहिधरेनकोय । वहपवनगहेकशमलनधोय३**
**बिनुतरुवरजहँफूलोअकास । शिवऔबिरञ्चि तहँलेहिंबास४**

और बसन्तऋतु में वृक्षनके अन्दरन में कोई पानी नहीं धरैहै

चन्द्र जो है सो अमृत को स्रवै है ताहीको गहे पवन वृक्षन के कश्मलन को धोयडारै है व साहब को लोक कैसो है कि पनिया अन्दर कहे वा रसरूप है ताको कोई नहीं जानै है वही रसरूप लोक को स्मरण पवन है ताके गहे कहे किंधते कश्मल जे पापहैं ते धोय जात हैं अथवा कामादि जे कश्मल हैं ते धोयजात हैं ३ और बसन्तऋतु में जहां तरुवर नहीं हैं ऐसो जो आकाश सोऊ पुहुपनके परागन करिकै फूलो देखो परैहै कैसो है आकाश जहां शिव बिरञ्चि बास लेहिहैं अर्थात् बास कीन्हे हैं सुगन्धित ह्वैरह्यो है और साहबहिको लोक कैसोहै कि जेहिको प्रकाश चैतन्याकाश बिना तरुवरै जगतूरूप फूल फूलै है शिव बिरञ्चि आदिक बास लेहिहैं ॥ ४ ॥

सनकादिकभूलेभवँरभोय । तहँलखचौरासीजीवजोय ५

बसन्तऋतु में चौरासीलाख योनि जीवनकी कौन गनती सनकादिक जे मुनि हैं तेऊ पुष्पमकरन्द में भोयकै भवँर की नाईं भूलि जाहि हैं और साहब को लोकप्रकाश ब्रह्म कैसा है कि सनक, सनन्दन, सनत्कुमार जाके भवँर में भोयकै कहे परिकै भूलै हैं चौरासीलाख योनि जीवनकी कौन गनती है ॥ ५ ॥

तोहिंजोसतगुरुसतकैलखाव । तुमतासुनछांड़हुचरणभाव ६
वहअमरलोकफललगेचाय । यहकहकबीरबूझैसोखाय ७

सो श्रीकबीरजी कहै हैं कि ऐसो जो साहब को लोक जहां बरहो मास बसन्त बनोरहै है तौन जो सतगुरु कहे साहब के बताय देनवारे तोको सत्यकै लखायो होय तो तुम ताके चरण को भाव न छांड़ो भाव यह है कि वा लोक के मालिक जो साहब हैं तिनहूंको बताय देयँगे वह अमरलोक कैसा है कि जहां चारिउ फल अर्थ, धर्म, काम, मोक्ष आनन्दै के फल लगेहैं सोहे जीवो! या बात जो कोई बूझै है सोई खाय है साहब के धाम में बरहो मास बसन्तरहै है तामें प्रमाण कबीर की साखी ज्ञानसागर की

सदा बसन्त होत तेहि ठाऊं । संशयरहित अमरपुर गाऊं ॥ जहँवां रोग शोग नहिं होई । सदा अनन्द करै सब कोई ॥ चन्द्र सूर्य देवस नहिं राती । बरणभेद नहिं जाति अजाती ॥ तहँवां जरा मरण नहिं होई । क्रीड़ा बिनोद करै सबकोई ॥ पुहुपविमान सदा उजियारा । अमृत भोजनकरै अहारा ॥ काया सुन्दरको परवाना । उदितभये जिमि षोड़श भाना ॥ येता एक हंस उजियारा । शोभितचिकुर उदय जनु तारा ॥ बिमलबास जहँवां पौढ़ाही । योजनचार घ्रान जो जाहीं ॥ श्वेत मनोहर छत्राशिरछाजा । बूझि न परै रङ्क अरु राजा ॥ नहिं तहँ नरक स्वर्गकी खानी । अमृत बचन बोलै भल बानी ॥ अस सुख हमरे घरनमहँ कहैं कबीर बुझाय । सत्य शब्दको जानै अस्थिर बैठे आय ॥ ६ । ७ ॥

इति पहिला बसन्त समाप्तम् ॥ १ ॥

---

## अथ दूसरा बसन्त ॥ २ ॥

रसना पढ़ि भूलेश्रीबसन्त । पुनिजाइ परिहौ तुम यमके अंत १
जो मेरुदण्ड पर डङ्क दीन्ह । सो अष्टकमल पर जारि दीन्ह २
तब ब्रह्म अग्नि कीन्हो प्रकास । तहँ अर्ध ऊर्ध्व बहती बतास ३
तहँ नव नारी परिमल सो गाव । मिलि सखी पांच तहँ देखन जाव ४ जहँ अनहद बाजा रहल पूर । तहँपुरुष बहत्तरि खेलैं धूर ५
तैं मया देखि कस रहसि भूलि । जस बनस्पती बन रहल फूलि ६
यह कह कबीर ये हरिके दास । फगुवा मांगै बैकुण्ठबास ॥ ७ ॥

**रसनापढ़िभूलेश्रीबसन्तपुनिजाइपरिहौतुमयमकेअन्त१**

श्रीबसन्त कहे ऐश्वर्यरूप जो बसन्त ताको रसना में पढ़िकै मन बचन के परे जो साहबके लोक को बसन्त ताको तुम भूलि गयो रसनामें पढ़ि जो कह्यो तामें धुनि यह है कि औरै देवतनकी उपासनामें बड़ो ऐश्वर्य प्राप्ति होइहै यह पोथिनमें पढ़िपढ़ि भुलाइगयो वाहूको जीभै भरेते कह्यो कछु प्राप्ति नहीं भै सो तुम

फेरि यम के अन्तकहे संसार में परिहौ और जो लेहू पाठ होय तो रसना में श्रीबसन्त को पढ़ि लेहु नहीं तो पुनि यमके अन्त कहे फन्द में परिहौ ॥ १ ॥

**जो मेरुदण्डपरडङ्कदीन्ह। सोअष्टकमलपरजारिदीन्ह २**

और जो या गुमान करो कि हम योगवारे हैं हम यम के अन्त में न परेंगे सो जो तुम मेरुदण्डमें प्राण खैंचिकै मेरुदण्डपर डङ्का दीन्ह्यो और अष्ट जो हैं आठों कमल मूलाधार, विशुद्ध, मणिपूरक, स्वाधिष्ठान, अनहद, आज्ञाचक्र, सहस्रारचक्र, अठयें सुरतिकमल जहां परमपुरुष है तामें पहुँचिकै जारि दीन्ह अर्थात् योगौ की खबरि भूलिगई ॥ २ ॥

**तहँब्रह्मअग्निकीन्होप्रकास। तहँअर्धऊर्ध्वबहतीबतास ३**

**तहँनवनारीपरिमलसोगाव। मिलिसखीपांचतहँदेखनजाव ४**

सो वा ज्योतिमें लीन भयो जीवत हैं ब्रह्मअग्नि प्रकाशकरत भई व बतास जो अर्धऊर्ध्वश्वास सो वहै बहत में अर्थात् बहिरे न आवत भै श्वास वहैं रहत भै या भांति जीव तखत में बैठि मालिक भयो गांउकारा बसन्त देखै है ३ सो यहां परिमल कहे गन्ध का गांव हैं शरीर में पृथ्वीतत्त्व अधिकहै सो गन्ध का गांव शरीर है तौने में नौ नारीहैं कहे नौ राहहैं तहां पांचों जे ज्ञानेन्द्रिय हैं तेई सखी देखन जाय हैं अर्थात् वहै लीन ह्वैगई है ॥ ४ ॥

**तहँ अनहदबाजारहलपूर। तहँ पुरुषबहत्तरिखेलैंधूर ५**

**तैंमयादेखिकसरहसिभूलि। जसबनस्पतीबनरहलफूलि ६**

बसन्तमें बाजा बजैहै सो अनहद बाजा जहां पूरि रह्यो है तहां बहत्तरि पुरुष जे बहत्तरि कोठाहैं ते धूरि खेलै हैं अर्थात् चैतन्यता न रहिगै ५ सो बसन्तमें बनस्पती फूलैहैं ऐसे या माया फूलिरही है तामें समाधि उतरे फिरि काहे भूले अथवा जैसे बनस्पती फूलै हैं ऐसे गैवगुफा में सुधा पीकै नागिनी फूलीहै तामें तैं काहे भूलि

रहैहै कहा वा माया के बहिरे है समाधि नागिनिही के अधार तो समाधिउहै ॥ ६ ॥

**यहकह कबीर ये हरिकेदास। फगुवामांगै बैकुण्ठबास ७**

सो या हठयोग करिकै जानै कि मैं मुक्ति होउँगो तो या समाधि में मायाहीते नहीं छूट्यो मुक्ति कहां होइगो ताते श्रीकबीर जी कहै हैं कि हे जीवात्मा, हरिके दास! तैं बैकुण्ठबास को फगुवा मांगै अर्थात् फगुहार फगुवा खेलाइ कै फगुवा मांगै है सो तैं हठयोग कियो ताको फल फगुवा राजयोग मांगु जाते बैकुण्ठबास होइ॥७॥

इति दूसरा बसन्त समाप्तम् ॥ २ ॥

---

## अथ तीसरा बसन्त ॥ ३ ॥

मैं आयउँमेहतरमिलन तोहिं। अबऋतुबसन्तपहिराउमोहिं १ हैलम्बीपुरियापाइछीन। तेहिसूतपुरानाखुंटातीन २ शरलागेसै तीनिसाठि। तहँकसनबहत्तरि लाग गांठि ३ खुरखुरखुरखुरचलै नारि। वहबैठिजोलाहिनिपलथिमारि ४ सोकरिगहमेंदुइचलहिं गोड़। ऊपरनचनीनचिकरैकोड़ ५ हैं पांच पचीसौ दशहु द्वार। सखी पांच तहँराचीधमार ६ वेरङ्गबिरङ्गी पहिरैंचीर। धरिहरि के चरण गावै कबीर ॥ ७ ॥

**मैं आयउँमेहतरमिलनतोहिं।अबऋतुबसन्तपहिराउमोहिं १**
**हैलम्बी पुरिया पाइछीन। तेहि सूत पुराना खुंटातीन २**

जीव कहै हैं मेह कही बड़ेको और जो बड़ाते बड़ा होइ ताको मेहतर कहै हैं फ़ारसीमें सो ईश्वरनते ब्रह्मते जो बड़े श्रीरामचन्द्र हैं तिनसों जीव कहै है कि मैं तुमको मिलन आयो हौं सो जौने लोक में सदा बसन्त रहैहै सो मोको पहिरायो अर्थात् मेरो प्रवेश कराइदीजे तानारूप जो मेरे शरीरको बसन्त ताते छुड़ाइये १ सो लम्बो पुरिया कौन कहावै जो ताना तनै है पूरै हैं सो मैं बासननि करिकै बहुत लम्बा है रह्योंहौं कहे बासननि करिकै मैं संसार में

फैलिरह्यो हौ और पाई वा कहावैहै जो ताना साफ़ करै है सो या आत्माको साफ़ करिबो बहुत झीन है कहे जब कोई बिरले सन्त मिलैं तब आत्मा शुद्ध होइ काहेते कि यह सूतजीव पुरान कहे अनादिकालते तीन खूंटा जोहैं सत, रज, तम तामें बँधो है ॥ २ ॥

शरलागेसैतीनिसाठि। तहँ कसनिबहत्तरिलागगांठि ३
खुरखुरखुरखुरचलैनारि। वहबैठिजोलाहिनिपलथिमारि ४

पाई में शर लागेहै सो शरीरमें तीनिसै साठि हाड़हैं तेई शर हैं बहत्तरि जे कोठा हैं तिनमें बहत्तरिहज़ार नसनकी गांठि एक एक कोठनमें लाग हैं तेई कसनी हैं ३ व बिनत में जौन बीच है चलावैहै सो नारि कहावैहै सो या शरीर में नाड़ी जो है सो खुरखुरखुरखुर चलै है और जोलाहिनि जो है बुद्धि सो पलथी मारिकै बैठी है अर्थात् देहही में निश्चय करिकै बैठी है ॥ ४ ॥

सोकरिगहमैंदुइचलहिंगोड़। ऊपरनचनीनाचिकरैकोड़ ५

सो यह तरह को जो शरीर है सो करिगहहै जहां जोलाहिनि बैठे है धमारि महल में होय है सो शरीरै महल है सो करिगह में जोलाहिनि दोऊ अंगूठा चलावै है ऊपर तानामें नचनी कोड़करै है कहे नाचै है इहां शरीररूपी करिगह में बुद्धिरूपी जोलाहिनि बैठिकै कहूं शुभकर्म में निश्चय करैहै कहूं अशुभकर्म में निश्चय करैहै यही दोऊ अंगूठा को चलाइबो है और वृत्तिबुद्धिकी कहूं शुभ में कहूं अशुभ में जाय है यही नचनी है सो नाचैहै और धमारिपक्ष में नाचतमें नचनीको गोड़चलैहै ऊपर कोड़करैहै कहे भाव बतावै है ॥ ५ ॥

हैंपांच पचीसौ दशहु द्वार। सखी पांच तहँ राची धमार ६

और पांच जे हैं अविद्या अस्मिता, राग, द्वेष, अभिनिवेश, और पचीसौ जे तत्वहैं जीवमाया, महत्तत्व, अहंकार, शब्द, रूप, रस, गन्ध, स्पर्श दशौ इन्द्रिय एकमन पञ्चभूतई और ताही में दशौद्वार ऐसे शरीरमें पांचसखी जे हैं पञ्चप्राणते धमारि रचतभई

और तानापक्ष में पांच पचीस तत्त्वके कहे सबकोरीके साजु आइगे और धरि कहे सब अपने अपने धमार में लगिगे केड़ावारे माड़ीवारे पुरियावारे कारिगहवारे तानासाफ़ करैवारे और धमारिपक्षमें पांचसखी धमारि रचैहैं दुइ एकबार कियो एकदेखैयाभो ॥ ६ ॥

**वे रङ्गबिरङ्गीपहिरैंचीर । धरि हरिकेचरण गावै कबीर ७**

पाँचो जे सखी हैं पांचतत्त्वनका रङ्गबिरङ्ग चीरपहिरैं स्वरोदय में लिखेहै श्वास तत्त्वन के रङ्ग जुदेजुदे देखे परे हैं और कोरी के घरके अनेक रङ्गके चीर पहिरै हैं और धमारिपक्षमें केशरि कस्तूरी करिकै गुलाल भोड़र करिकै चीर रङ्ग बेरङ्ग होय हैं ते पहिरै हैं सो यहितरहकी धमारि या संसार में है ताते हरि को चरण धरिकै कबीर गावै है कहैहै या धमारि को प्रथम या कहि आये हैं जौने लोक में सदा बसन्त है तहां प्रवेश करावो और इहां धमारि कहै हैं तात्पर्य यह कि या शरीर को तानाबाना जनन मरण में परि रह्यो है या धमारि तुमको देखायो जो रीझे होहु तो मैं यह फगुवा यही मांगौ हौं कि जहां सदा बसन्तहै वा लोकमें प्रवेश करावो और न रीझ्यो होहु तौ तुम हरिहौ या तानाबाना धमारि हरिलेउ या कहो कि ऐसी धमारि तैं न रचु कबीर कहैहै कि हे जीव! हरिके चरण धरि ऐसी बिनयकरु ॥ ७ ॥

इति तीसरा बसन्त समाप्तम् ॥ ३ ॥

---

## अथ चौथा बसन्त ॥ ४ ॥

बुढ़िया हँसि कह मैं नितहि बारि । मोहिं ऐसि तरुणि कहु कौनि नारि १ ये दांतगये मोर पान खात । औकेशगयलमोरगँग नहात २ औनयनगयल मोर कजलदेत । अरु बैसगयल परपुरुष लेत ३ औजानपुरुषवामोरअहार । मैं अनजानेको करशृँगार ४ कह कबीर बुढ़ि अनँदगाय । पूतभतारहि बैठि खाय ॥ ५ ॥

**बुढ़ियाहँसिकहमैंनितहिबारि।मोहिंऐसितरुणिकहुकौनिनारि १**

बुढ़िया जो माया है सो हँसिकै कहैहै कि मैं नित्यही बारी हौं माया अनादि है याते बुढ़िया कह्योहै तामें प्रमाण "अजामेकां-लोहित" इत्यादि और हँसिकै कह्यो याते या आयो कि साधन करिकै छोटे छोटे या कहे हैं कि हमको माया जीर्ण हैगई है अर्थात् अब छूटि जाइ है मैं नित्यही बारी हौं सबके कार्यरूप ते उत्पन्न होतरहौं हौं और मोहिं अस तरुणि कौनि नारि है जो सब जीवन संग करौंहौं और बुढ़ाउँ कबौं नहीं हौं ॥ १ ॥

## दांत गये मोर पानखात। औकेशगयलमोरगँगनहात२

और दांत गये पान खात जो कह्यो सो पान जो है वेद ताको तात्पर्य जो जानैहै यही खाब है सो वेद तात्पर्यार्थ जानेते कामा-दिक जे मेरे दांत हैं जिनते जीव सज्जनन को ज्ञान खाय लेइहै ते दांत मेरे जातरहे काम क्रोधादिक माया के दांतहैं तामें प्रमाण ॥ रत्नयोग ग्रन्थकबीर को "कामक्रोधलोभमोहमाया। इन दांतन सों सब जग खाया" और साहब को जो कथा चरित्ररूप गङ्गा तामें जो नहाय है अर्थात् सुनै है सो कुमतिरूप केश मेरे जातरहे हैं ॥ २ ॥

## औनयनगयलमोरकजलदेत। अरुबैसगयलपरपुरुषलेत ३

साहब को ज्ञानरूप कज्जल जो कोई दियो तो मेरे नयन जो निरञ्जनहैं सो जातरहे हैं अर्थात् चैतन्यके योग करिकै माया देखै है और नयन को निरञ्जन कहैहैं तामें प्रमाण कबीरजी को "न-यन निरञ्जन जानि भरम में मत परै" और बैस जो मोर है सो परमपुरुष जे श्रीरामचन्द्र हैं तिनको लेत अपने वशकै बैस मोर जात रहै है अर्थात् चारिउ शरीर मोर नहीं रहते ॥ ३ ॥

## औजानपुरुषवामोर अहार। मैं अनजानेको कर शृँगार ४

और जानपुरुषवा कहे जो या कहै हैं कि हम ब्रह्म को जानि लियो हमहीं ब्रह्म हैं ते तो हमार आहारही हैं आपने आपमै को भूलिगये और अजान जे हैं तिनको शृङ्गारे किये हैं नाना विष

दैकै लोभाय लेउहौं अर्थात् जानौ अजान को। विद्या अविद्यारूपी ते वश करि लियो है पुनि याहै जिनको साहब आपनो हंसरूप दियो है तेई बचे हैं या उपसंहार कियो ॥ ४ ॥

**कह कबीर बुढ़ि अनँद गाय । पूत भतारहि बैठिखाय ५**

सो श्रीकबीरजी कहै हैं कि बुढ़िया जो माया है सो जैसो या पद कहिआये तैसो आनन्दसों गावै है वेद शास्त्रादिकन में वाणी-रूप ते सबजीव सुनै हैं परन्तु या नहीं जानैहैं कि जीव व ब्रह्म माया के भितरै है पूत जो जीव है और भतार जो ब्रह्म है ताको बैठिखाय है अर्थात् जब जीव संसारी भयो तब संसार में डारिकै खायो जब ब्रह्म में लीन भयो और सृष्टिसमय आयो तब वा ब्रह्मज्ञानहूं नहीं रहिजाइहै ब्रह्महूं को खायो ॥ ५ ॥

इति चौथा बसन्त समाप्तम् ॥ ४ ॥

---

## अथ पांचवां बसन्त ॥ ५ ॥

तुम बूझहु पण्डित कौन नारि । कोइ नाहिं बिआहल रह कु-मारि १ यहि सबदेवन मिलि हरिहि दीन्ह । तेहि चारिहुयुग हरि सङ्गलीन्ह २ यह प्रथमहि पद्मिनिरूप आय । है सांपिनि सबजग खेदि खाय ३ या बर युवती वे बारनाह । अतितेज तिया है रैनि ताह ४ कह कबीर सब जग पियारि । अब अपने बलकवै रहल मारि ॥ ५ ॥

**तुमबूझहुपण्डितकौननारि । कोइनाहिंबिआहलरहकुमारि १**
**यहिसबदेवनामिलिहरिहिदीन्ह । तेहिचारिहुयुगहरिसंगलीन्ह २**

श्रीकबीरजी कहैहैं कि हे पण्डित! तुम बूझौ तो या शङ्खिनी, ह-स्तिनी, चित्रणी, पद्मिनी चारि प्रकार की नारिनमें कौन नारि है या माया अर्थात् एकौके लक्षण नहीं मिलते एकौके लक्षण जो मिलते तो कुमारि न रहती बिआहिजाती याही ते अबतक कुमारि है १ जब समुद्र माथिगयो लक्ष्मी कढ़ी सो सबदेव मिलि हरिको देतभये सो हरि चारिहुयुग संगहा राखत भये ॥ २ ॥

यहप्रथमहिपद्मिनिरूपआय। हैसांपिनिसबजगखेदिखाय ३
या बर युवती वे बारनाह। अति तेज तिया है रैनि ताह४

प्रथम तो ब्रह्म जे हैं विष्णु तिनकी नाभि में कमलिनी है सो लक्ष्मीरूप है सो आय अब धनरूप सांपिनि है संसार को खेदि खाय है ३ या माया बर युवती है कहे श्रेष्ठ है बार जे लरिका ब्रह्मा-विष्णु-महेश तेई याके नाह हैं और तेह कहे तौन जो संसाररूपी रैनि है तौने में अति तेज है ॥ ४ ॥

कहकबीरसबजगपियारि। यहअपनेबलकबैरहलमारि५

सो श्रीकबीरजी कहै हैं कि या माया सब जगत् को पियारि है आपन बालक जे जीव तिनको मारि रही है अर्थात् सब जीवन को बांधे है जनन मरण करावै है ॥ ५ ॥

इति पांचवां बसन्त समाप्तम् ॥ ५ ॥

---

## अथ छठवां बसन्त ॥ ६ ॥

माई मोर मनुष है अति सुजान। धन्धा कुटि कुटिकरै बिहान १ बड़े भोर उठि आँगन बहार। बड़ी खांच लै गोबरडार २ बासीभात मनुषले खाय। बड़ घैला लै पानी जाय ३ अपने सैंयां बांधी पाट। लैरे बेंचौ हाटै हाट ४ कह कबीर ये हरिके काज। जोइयाके ढिंगर कौन है लाज ॥ ५ ॥

माईमोरमनुषहै अतिसुजान। धन्धाकुटिकुटिकरैबिहान १
बड़े भोर उठि आँगनबहार। बड़ी खांच लै गोबरडार२
बासीभात मनुष लै खाय। बड़ घैला लै पानी जाय ३
अपने सैंयां बांधी पाट। लैरे बेंचौ हाटै हाट ४
कह कबीरयेहरिकेकाज। जोइयाके ढिंगरकौन है लाज५

जीवशक्ति कहै है कि हे माई, माया! मोर मनुष जो मन सो बड़ा सुजान है धन्धा जो बाल, पौगण्ड, किशोर ताही को कूटि

कूटि कहे कैकै बिहान कहे देहान्त कैदेइहै सुज्ञान याते कह्यो कि मोको नहीं जानदेइ है आपही जानै है बड़े भोर कहे जब दूसर भयो तब आँगन बहार कहे गर्भवास में ज्ञानदियो अन्तःकरण साफ़ कियो यही बहारबो है और बड़ी खांच जो प्रसूतवायु तौने ते गर्भरूप गोबर टास्यो अर्थात् बाहर निकास्यो और बासीभात जो पूर्वकर्म ताको दुःख सुख आपही भोगै है और घैला जो बुद्धि है ताको लैकै गुरुवन के इहां नानाबानीरूप पानी ताको लेनजाइ है अर्थात् बुद्धिते निश्चय करै है ऐसो जो मोर सैंया है ताको पाट जो ज्ञान तामें बांधे पाऊं तो हाट हाट में बेचौं अर्थात् साधुनको संग करिकै अपनो व याको सम्बन्ध छोड़ाय देउँ सो श्रीकबीरजी कहै हैं कि जोइया जो जीव तौनेको ढिंगरा जो मन सो हरि जे श्रीरामचन्द्र तिनको काज में जो नहीं लागै तो याको कौन लाज है धुनि याहै जो साहब में लगै तो यहू शुद्ध होइ जाय ॥ १ । ५ ॥

इति छठवां बसन्त समाप्तम् ॥ ६ ॥

---

## अथ सातवां बसन्त ॥ ७ ॥

घरही में बाबुल बढ़ी रारि । अँग उठि उठि लागै चपलनारि १ वह बड़ी एक जेहि पांच हाथ । तेहि पचहुनके पच्चीस साथ २ पच्चीस बतावैं और और । वे और बनावैं कई ठौर ३ सो अन्तर मध्ये अन्त लेइ । झक झेलि झुलावै जीवदेह ४ सब आपन आपन चहैं भोग । कहुकैसे परिहै कुशल योग ५ बीवेक बिचार न करै कोइ । सब खलक तमाशा देखलोइ ६ मुख फारि हँसै सब राव रङ्क । तेहि धरे न पैहौ एकअङ्क ७ नियरे बतावैं खोजैं दूरि । वह चहुँदिशि बागुरि रहलपूरि ८ है लक्ष अहेरी एक जीउ । ताते पुकारै पीउ पीउ ९ अबकी बारै जो होय चुकाव । ताकी कबीर कह पूरि दाव ॥ १० ॥

**घरहीमेंबाबुलबढ़ीरारि। अँगउठिउठिलागेंचपलनारि १**
**वहबड़ीएक जेहि पांचहाथ। तेहि पँचहुनकेपच्चीससाथ२**

हे बाबू, जीव! तुम्हारे घटही में कहे शरीरही में रारि बढ़ी है काहेते कि हमेशा उठि उठि चपलनारि जो माया सो तेरे पीछू लगी है १ तामें वह एक सबते बड़ी काया जाके पांच हाथ कहे पांच तत्त्व हैं पृथ्वी, अप, तेज, वायु, आकाश-पुनि एक एक तत्त्वन के साथ पांच पांच प्रकृति हैं अस कैके पचीस प्रकृति हैं सो कहै हैं मन-बुद्धि-चित्त-अहंकार चौथ पांचों अन्तःकरण जामें चास्यो ओर रहै हैं ये सब निराकार हैं ऐसे आकाशके साथ है और प्राण, अपान, समान, व्यान, उदान ये कर्म करावै हैं एते वायु के साथ हैं और आंखी, कान, नाक, जिह्वा, त्वचा येऊ विषय को प्रकाश करै हैं एते अग्नि के साथ हैं और शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध सो येऊ पांचौ तृप्तिकर्ता हैं एते जलपञ्चक हैं जलके साथ हैं और हाथ, पांव, मुख, गुदा, लिङ्ग येऊ आधारभूत हैं एते पृथ्वी के साथ हैं यही रीति पँचहुनतत्त्वन के साथ पचीसौ प्रकृति हैं॥ २॥

**पच्चीस बतावैं और और। वे और बतावैं कई ठौर ३**

सो ये पचीसौ प्रकृति जेहैं ते और और अपने विषय को बतावै हैं सो कहै हैं अन्तःकरण को विषय निर्विकल्प मन को विषय संकल्प विकल्प चित्त को विषय वासना बुद्धि को विषय निश्चय अहंकार को विषय करतूति प्राणको विषय चलब अपान को विषय छोड़ब समान को विषय बैठब उदान को विषय उठब व्यान को विषय पौढ़ब कान को विषय सुनब आंखों को विषय रूपदर्शन नाक को विषय सूंघिबो, जीभ को विषय बोलिबो त्वचा को विषय स्पर्श शब्द को विषय राग रस स्पर्श को विषय कोमलत्व, कठिनत्व, शीतलत्व, उष्णत्व रूप को विषय सुन्दरत्व रस को विषय स्वाद गन्ध को विषय सुबास इनको वे पचीसौ

प्रकृति बतावै हैं ई सब कई ठौर और बतावै हैं कहे चौरासीलक्ष योनि जीव को बतावै हैं ॥ ३ ॥

सो अन्तरमध्ये अन्तलेइ। झकझोलि झुलाउबजीवदेइ४
सब आपनआपन चहैंभोग। कहकैसेपरि है कुशलयोग५
बीवेकबिचारनकरै कोइ। सब खलक तमाशा लखै सोइ६

सो ये विषय कैसे हैं कि अन्तर में अन्त लेइहैं कहे गाड़िजाते हैं झकझोलिकै कहे जोरावरी झुलाउब जो आवागमन है सो जीव को देइ है ४ सो ये सब आपन आपन भोग चाह्यो तब जीव के कुशल को योग कैसे परै अर्थात् कैसे कल्याण पावै ५ सो ये बन्धन को विवेक कहे विचार कोई नहीं करै है कि क्या सांच है क्या झूंठ है सब खलक कहे सब संसार के लोक वाणी विषयन को तमाशा देखै हैं और वही में अरुझि रहे हैं ॥ ६ ॥

मुख फारि हँसैं सबरावरङ्क। तेहि धरन न पैहौ एकअङ्क७
नियरे बतावैं खोजैं दूरि। वह चहुँदिशि बागुरि रहलपूरि ८
है लच्च अहेरी एक जीउ। ताते पुकारै पीउ पीउ ९

सो वही विषय में परिकै मुख फारिकै रावरङ्क सब हँसैं हैं या दुःखदायी है विषय या अङ्क कोऊ नहीं धरन पावै है तेहिको ७ सो वेद, शास्त्र, पुराण साहब को तो नियरेही बतावै हैं और दूरि खोजै हैं काहेते कि मायारूप बागुरि सर्वत्र पूरिरही है ८ सो ये तो सब शिकारी हैं और लक्ष कहे निशाना एक जीवहो है ताते हे जीव! तैं पीउ पीउ पुकारै तबहीं तेरो बचाउ है ॥ ९ ॥

अबकीबारै जो होय चुकाव। ताकी कबीर कह पूरिदाव१०

सो श्रीकबीरजी कहै हैं कि अबकी बार जो मानुषशरीर में चुकाव होयगो व साहब को न जानैगो तो ताकी पूरि दांव है काहेते कि अबकी बारके चूके फेरि ठिकाना न लगैगो चौरासी लाख योनिन में भटकैगो फेरि जो मानुष शरीर पावैगो तब

पुनि नानामतन में लगिकै चौरासीलाख योनि में भटकैगो उद्धार न होइगो ताते अब की बार जो समुझै व साहब को जानै तौ तेरो पूरो दांवपरै तामें प्रमाण कबीरजी की साखी ॥ लख चौ-रासी भटकिकै, पौमें अटको आय। अबकी पौ जो नापरै, तौ फिरि चौरासी जाय ॥ १० ॥

इति सातवां बसन्त समाप्तम् ॥ ७ ॥

---

## अथ आठवां बसन्त ॥ ८ ॥

कर पल्लवके बल खेलैनारि। पण्डित जोहोयसोलेइ बिचारि १ कपरा नहिं पहिरै रहउघारि। निरजीवैसोधनअतिपियारि २ उलटी पलटीबाजै सो तार। काहुहिमारै काहुहिउबार ३ कहकबीरदासन के दास। काहुहि सुखदै काहुहि उदास ॥ ४ ॥

**करपल्लवकेबलखेलैनारि। पण्डितजोहोयसोलेइबिचारि १**

सो श्रीकबीरजी कहैहैं कि नारि जो माया सो पल्लव जो राम नाम सो करमें लैकै वाही के बल खेलैहै जब प्रथम यह जगत् की उत्पत्ति भई तब रामनाम लैकै बाणी निकसी है तामें प्रमाण "रामनाम लै उचरी बाणी" ताही जगत्मुख अर्थ में चारिउवेद ईश्वर ब्रह्म सब संसार निकसेहैं तामें प्रमाण सायरको "रामनाम के दोई अक्षर चारिउ वेद कहानी" सो तौनेहीके बलते सबसंसार बांधि लियोहै सो जो कोई पण्डित होय सो बिचारिकै लैलेइ जगत्-मुख साहबमुख यामें दोऊ अर्थ हैं सो साहबमुख अर्थ राम नाम में लेइ जगत्मुख अर्थ केवल माया खेलैहै ताको छोड़िदेइ ॥ १ ॥

**कपरानहिंपहिरैरहउघारि। निरजीवैसोधनअतिपियारि २**
**उलटीपलटी बाजैसोतार। काहुहि मारै काहुहि उबार ३**

सो वा नारि माया कैसी है कि कपरा नहीं पहिरै उघारही रहैहै अर्थात् वह माया सबको मूंदे है वाको मूंदनवारो कोई नहीं है जो कहो वाको ब्रह्म मूंदे होइगो तो निर्जीव जो ब्रह्म सो धन

जो माया ताको अतिपियारहै अर्थात् वाहूको शबलित कियेहै २ व पुनि कैसी है कि उलटी पलटी तार बाज है कहे काहूको अविद्या में डारिकै नरक देइ है और काहूको विद्यारूप ते स्वर्ग सत्यलोकादि देइ है । ३ ॥

कह कबीरदासनके दास । काहू सुखदै काहू उदास ४

श्रीकबीरजी कहै हैं कि दासन के दास कहे ब्रह्मादिक जे माया के दास तिनहूं के दास जीव तुम्हारी माया कैसे छूटै वे ब्रह्मादिकै माया ते नहीं छूटे या माया कैसी है काहूको तो सुखद है काहू कैति उदास है कहे उनको स्पर्श नहीं करिसकै है अर्थात् जे साहब को जानै हैं तिनकी कैति उदास है तिनहीं के दास तुमहूं होउ तब उबार होइगो माया ब्रह्मजीव के परे श्रीरामचन्द्रही हैं तामें प्रमाण "राम एव परंब्रह्म राम एव परंतपः । रामएव परंतत्त्वं श्रीरामो ब्रह्मतारकम्" ( इति श्रुतेः ) ॥ ४ ॥

इति आठवां बसन्त समाप्तम् ॥ ८ ॥

---

## अथ नवां बसन्त ॥ ९ ॥

ऐसो दुर्लभ जात शरीर । रामनामभजुलागैतीर १ गयेबेणुबलिगेहैं कंस । दुर्योधनगयेबूड़ेबंस २ पृत्थु गये पृथ्वीकेराव । बिक्रम गयेरहेनहिंकाव ३ छौचकवैमण्डलीकेभार । अजहूंहो नल देखुबिचार ४ हनुमत कश्यप जनकौबार । ईसब रोंके यमके धार ५ गोपीचन्द भल कीन्होयोग । रावणमरिगो करतै भोग ६ जातदेखुअस सबकेजाम । कहकबीर भजु रामैनाम ॥ ७ ॥

ऐसो दुर्लभ जात शरीर । रामनाम भजु लागै तीर १
गये बेणु बलि गेहैं कंस । दुर्योधन गये बूड़े बंस २
पृत्थु गये पृथ्वी के राव । बिक्रम गये रहे नहिं काव ३
छौचकवैमण्डली के भार । अजहूंहो नल देखु बिचार ४
हनुमतकश्यपजनकौबार । ई सब रोंके यम के धार ५

गोपीचँदभलकीन्होयोग । रावण मरिगो करतै भोग ६
जातदेखुअससबकेजाम । कह कबीर भजु रामै नाम ७

चौरासीलाख योनिन में भटकत भटकत यह शरीर पायो दुर्लभ सो वृथा ही जाय है सो रामनाम को भजु सेवा करु जाते तीरलगै बेणु, बलि, कंस, दुर्योधन, पृथु, बिक्रम ये छवो चक्रवर्ती भूमिमण्डल के ते शरीर छोड़िकै जातभये सो नर अजहूं बिचारि कै तू देखु व हनुमत, कश्यप, अदिति जनक कहे ब्रह्मा बार कहे सनकादिक ते ये अबलौं रामनाम कहि यमको धार रोंके हैं अर्थात् जे उनके मत में जाय रामनाम कहे हैं ते संसारते छूटिही जाय हैं उनपै यमको बल नहीं चलै है और गोपीचन्द योगी रहे रावण भोगी रह्यो पै रामनाम नहीं भजे ते दोऊ मरिगये सो श्रीकबीरजी कहै हैं कि याही भाँति सबके जामा जे शरीर ते जात देखै हैं ताते रामनाम भजु 'भज सेवायाम्' धातु है ताते तैंहूं राम नाम की सेवाकरु तबहीं संसारसमुद्र के तीर लगैगो नहीं तो बहि जायगो राम नाम के जपैया नहीं मरे हैं तामें प्रमाण कबीरजी को पद ॥ हम न मरैं मरि है संसारा । हम को मिला जिलावनवारा ॥ अब ना मरौं मोर मन माना । सोई मुवा जिन राम न जाना ॥ सो कत मरै सन्त जन जीवै । भरिभरिरामरसायन पीवै ॥ हरि मरिहैं तो हमहूं मरि हैं । हरि न मरैं हम काहे को मरिहैं ॥ कह कबीर मनमनहिंमिलावा । अमरभयेसुखसागरपावा ॥ १७ ॥

इति नवां बसन्त समाप्तम् ॥ ९ ॥

---

## अथ दशवां बसन्त ॥ १० ॥

सबहीमदमातेकोइ न जाग । सोसँगहिचोरघर मुसनलाग १
योगीमदमातेयोगध्यान । पण्डितमदमातेपढ़िपुरान २ तपसीमद
मातेतपकेभेव । संन्यासीमातेकरिहमेव ३ मोलनामदमातेपढ़िसो
साफ । काजी मदमाते कैनिसाफ ४ शुकदेव मते ऊधौ अकूर ।
हनुमत मदमाते लिये लँगूर ५ संसारमत्यो माया के धार । राजा

मदमातेकरिहँकार ६ शिवमातिरहे हरिचरणसेव । कलिमाते नामदेव जयदेव ७ वहसत्यसत्यकहसुम्रित बेद । जसरावणमारेघरके भेद ८ यहचञ्चलमनकेअधमकाम । सोकहकबीरभजुरामनाम॥९॥

सबहीमदमातेकोइनजाग।सोसँगहिचोरघरमुसनलाग १
योगीमदमातेयोगध्यान। पण्डितमदमाते पढ़ि पुरान २
तपसी मदमाते तपकेभेव । संन्यासी माते करि हमेव ३
मोलनामदमातेपढ़िसोसाफ़ । काजीमदमातेकैनिसाफ़ ४
शुकदेवमतेऊधौ अकूर । हनुमतमदमातेलिये लँगूर ५
संसारमत्योमायाकेधार । राजा मद माते करि हँकार ६
शिवमातिरहेहरिचरणसेव । कलिमातेनामदेवजयदेव ७
वहसत्यसत्यकहसुम्रितबेद । जसरावणमारेघरके भेद ८
यहचञ्चलमनकेअधमकाम । सोकहकबीरभजुरामनाम९

यह पद को समेटिकै अर्थ करै है यह संसार में सबकोई मद में मातत भयो जगत् कोई न भयो सो जिनको जिनको यह पद में गनाय आये ते ते प्रथम जैसे रावण घरके भेदते मारे गयो तैसे मनके भेदते मारेगये परन्तु इन सबमें जे रामनामको जप्यो तेई छूटे हैं हनुमदादि शुकादि जे कहिआये यह मनके तो अधम काम हैं जे रामनामको नहीं जाने ते संसारही में परे ताते तैंहूं रामनामको भजु तबहीं तेरो उबार होइगो औरीभांति संसारही में परेरहैगो और संसारसागरको पारकरनवारो एकरामनामहीहै तामें प्रमाण॥ माधव दुख दारुण सहि न जाइ। मेरी चपल बुद्धि ताते का बसाइ॥ तन मन भीतर बस मदन चोर। तब ज्ञानरतन हरिलीन मोर॥ हौं मैं अनाथ प्रभु कहौं काहि। अनेकबिगूँचेमैं को आहि॥ औसनकसनन्दन शिवशुकादि। आपुन कमलापतिभो ब्रह्मादि॥योगी जङ्गम यति जटाधारि।अपने अवसर सब गयेहारि॥ सो कह कबीर करि सन्तसात। अभिअन्तरहरिसों करहु बात॥

मनज्ञानजानकरिकरि बिचार। श्रीरामनामभजुहोउपार ॥ १ । ६ ॥
इति दशवां बसन्त समाप्तम् ॥ १० ॥

---

## अथ ग्यारहवां बसन्त ॥ ११ ॥

शिवकाशी कैसी भै तुम्हारि। अजहूंहो शिव देखहु बिचारि१
चोवा अरु चन्दन अगरपान। सब घर घर स्मृति होइ पुरान २
बहु बिधि भवनन में लगैं भोग। असनगरकोलाहलकरतलोग ३
बहु बिधि परजा निर्भय हैं तोर। तेहि कारण चित है ढीठ मोर४
हमरे बालकक्कर यहै ज्ञान। तोहीं हरिको समुझावै आन ५
जग जो जेहिसों मन रहललाय। सो जिवके मरे कहु कहँ समाय६
तहँ जो कछु जाकर होइ अकाज। है ताहि दोष साहब न लाज७
तब हर हर्षित ह्वै कहलभेव। जहँ हमहीं हैं तहँ दुसरकेव ८
तुम दिनाचारि मन धरहु धीर। पुनि जस देखेहु तस कहकबीर ॥९॥

शिवकाशीकैसीभैतुम्हारि। अजहूंहोशिवदेखहुबिचारि १
चोवाअरुचन्दनअगरपान। सबघरघरस्मृतिहोइपुरान २
बहुबिधिभवननमेंलगैंभोग। असनगरकोलाहलकरतलोग ३
बहुबिधिपरजानिर्भयहैंतोर। तेहिकारणचितहैढीठमोर ४

श्रीकबीरजी कहै हैं कि जब मैं बालापन में साधन करत रह्यों है तबहीं देवतन को दर्शन होत रह्यो है सो मैं महादेवजीतेपूछ्यो कि यह काशी तुम्हारी कैसी भईहै अजहू तो बिचारि देखो तुम्हारी काशीमें चन्दन, चोवा, अगर लगावै हैं पान खाय हैं घर घर स्मृति पुराण होइ हैं विविध भांतिके मेवा पकवान भोग लगावै हैं यही रीतिते नगरमें कोलाहल लोग करिरहे हैं ऐसे परजा तुम्हारे निर्भय होइ रहे हैं तौने कारणते मोरो चित ढीठ होइ गयो है ॥ १ । ४ ॥

हमरेबालककरयहैज्ञान। तोहींहरिको समुझावै आन ५
जगजोजेहिसोंमनरहललाय। सोजिवकेमरेकहुकहँसमाय ६

सो हम जे सब बालक हैं तिनकर यहै ज्ञान है तुम जे हो महादेव और हरि जे हैं श्रीरामचन्द्र तिनको तो समुझवै काशीवाले आन हैं काहेते कि वेदद्वारा यह कहते हैं कि जब संसार छूटै है ज्ञान होइहै तब मुक्ति होइहै ये सब जो काशी में मरै हैं सो मुक्त ह्वैजाइ हैं भोग करै हैं सो यहू वेदद्वारा कहौहौं कि कहे विलक्षण समुझवै है ५ जगत् में जो जौनेमें मनलगावैहै सो शरीर छूटे कहो कहां समाय है अर्थात् जाहीमें मन लगावैहै ताहीमें समायहै यहू वेद में लिखे है ॥ अन्ते या मतिः सा गतिः ॥ सो हम तुमसों पूछै हैं कि विषय में मनलगाये मरै जे काशीके लोग ते कहांजायहैं॥६॥

तहँजोकछुजाकरहोइअकाज । हैताहिदोषसाहबनलाज७
तब हरहर्षित ह्वै कहल भेव। जहँहमहीं हैं तहँदुसरकेव८
तुमदिनाचारमनधरहुधीर।पुनिजसदेखेहुतसकहकबीर ९

सो जाकर अकाज होइ है ताहीको दोष है काहेते वाके कर्मही ते अकाज होइहै साहब जो आप हैं श्रीरामचन्द्र तिनको कौन लाज है जो आप काशीके जीवन्मुक्ति देइ हैं सो कौने हेतुते कहां और संसारी जीव आपका न होइ काशी आपका है ७ तब हर्षित ह्वैकै हर मोसे भेद बतायो कि जहां हमहैं तहां दूसर को है काशी में और सब संसार में जहां हम हैं अर्थात् हमको जे जानै हैं तेके कर्म औ कालईको जोर कैसकैं काहेते कि जब हम ब्रह्माते रामनाम पायो है तब जान्यो है ताहीते मुक्ति करै हैं रामनाम को उपदेश करि श्रीरघुनाथजी को ज्ञान देइ है वाको तब मुक्ति होइ है सो काशीहू में रामनाम दै मुक्ति करै है औरहू देश में रामनाम पाइकै मुक्ति ह्वैजाइहै ८ सो दिनचार तुम मनमें धीर धरो पुनि जस देख्यो तस हे कबीर ! तुम कह्यो अर्थात् जैसे हम रामनाम दैकै जीवनको उद्धार करते हैं तैसे तुमहूं करोगे तब तस देखोगे कि रामनाम ते कैसो विषयी होइ पै उद्धारई होइ जाइहै और काशी में रामनामही ते मुक्ति होइ है महादेव देइ हैं तामें प्रमाण " पेयं पेयं श्रवण-

पुटके रामनामाभिरामं ध्येयं ध्येयं मनसि सततं तारकं ब्रह्मरूपम्। जल्प्यं जल्प्यं प्रकृतिविकृतौ प्राणिनां कर्णमूले वीथ्यां वीथ्यामटति जटिलः कोऽपि काशीनिवासी" (इति स्कान्दे) ॥६॥

इति ग्यारहवां बसन्त समाप्तम् ॥ ११ ॥

---

## अथ बारहवां बसन्त ॥ १२ ॥

हमरे कहलकर नहिं पतियार। आपु बूड़े नल सलिलैधार १ अन्धा कहै अन्ध पतिआय। जस बिश्वा के लगनै जाय २ सोतो कहिये अतिहि अबूझ। खसम ठाढ़ ढिग नाहीं सूझ ३ आपन आपन चाहहिं मान। झुठ परपञ्च सांच करि जान ४ झूठा कबहुं करौ नहिं काज। मैं तोहिं बरजौं सुनु निरलाज ५ छांड़हु पाखण्ड मानहुं बात। नहिंतौ परिहौ यमके हात ६ कह कबीर नल चहै न सोझ। भटकि मुये जस बन के रोझ ॥ ७॥

**हमरेकहलकरनहिंपतियार। आपुबूड़ेनल सलिलैधार १**
**अन्धा कहै अन्ध पतिआय। जस बिश्वाकेलगनैजाय २**
**सोतो कहिये अतिहिअबूझ। खसमठाढ़ढिगनाहींसूझ३**

श्रीकबीरजी कहै हैं कि हमरे कहे ये जीव कोई नहीं पतियाय हैं साहब में कोई नहीं लगते हैं आप सुखी बानीरूप सलिल में बूड़ेजाते हैं बानी को पानी आगे कहिआये हैं १ आँधर जे गुरुवा लोग हैं ते नानामतन को बतावै हैं आँधर जे जीव ते ग्रहण करै हैं साहब को नहीं जानै हैं जैसे वेश्या की लगन व नानापुरुषते रमै है एकको जानतिही नहीं है ऐसे नाना उपासना माने हैं सो साहब को मानतही नहीं हैं २ सो ते जीवन को हम अतिही अबूझ कहै हैं काहेते कि श्रीरामचन्द्र अन्तर्यामीरूपते ढिगही में हैं तिनको नहींसूझै है ॥ ३ ॥

**आपनआपनचाहहिंमान। झुठपरपञ्चसाँचकरिजान ४**
**झूठाकबहुंकरौनहिं काज। मैंतोहिंबरजौंसुनुनिरलाज ५**

छांड़हुपाखंडमानहुंबात । नहिंतौ परिहौ यम के हात ६

आपन आपन मान जो है बड़ाई सिद्धता तौने को चाहे हैं झूठ परपञ्च जो धोखाब्रह्म आत्मै मालिक है याको सांच मानैहैं४ सो जो तैं या झूठो बिचार करिराखे है कि हमहीं ब्रह्म हैं आत्मा मालिक है सो ये झूठे काज तैं न करु हे निर्लज्जजीव! केतौ जन्म मारो गयो है पुनि वही काम करैहै सो मैं तोको बरजो हौं तू या काम न करु साहब को जानु ५ सो मेरीबात तू मानु पाखण्ड को छोड़िदे नहीं तो यम जे हैं तिनके हात कहे गड़ुवा में परिहौ यमदूत डाढ़ी पकरिकै डारिदेयँगे ॥ ६ ॥

कहकबीरनलचलेनसोझ । भटकिमुयेजसबनकेरोझ ७

सो श्रीकबीरजी कहैहैं कि हे नल! सोझ कहे सूधो अन्तर्यामी जे साहब समीप तिनको न जान्यो दूरि हैं जे नाना उपासना तिनमें बनके रोझकी नाईं भटकिकै मरिगये अर्थात् रोझ औघट बाग तो है शिकारी सो भेंट भई मारोगयो ऐसे नाना उपासना करत रह्यो यमदूत डाढ़ी पकरि नरक में डारिदियो तामें प्रमाण "होइ हिस्साब तब ज्वाब का देहुगे पकरि फिरिस्त लै जाय डाढ़ी" औ साहिबैके जानेसे छूटैगो तामें प्रमाण कबीरजी को पद " चेतनदेकैरेजगधन्धा। रामनामको मरम न जानै मायाके रसअन्धा॥ जनमत तबहिं काह लैआया मरतकाहलैजासी। जैसे तरुवर बसत पखेरू दिवसचारिके बासी॥ आया थापी और न जानै जनमतही जरि काटी। हरि के भक्ति बिना यहि देही फिरि लौटे हिय फाटी॥काम अरु कोह मोह मद मत्सर पर अपवादा सुनिये। कहै कबीर साधुकी संगति रामनाम गुन भनिये ॥७॥

इति बारहवां बसन्त समाप्तम्॥ १२॥

इति बसन्त सम्पूर्णम्॥

---

श्रीगणेशाय नमः ॥

# अथ चौंतीसी प्रारभ्यते ॥

ॐकार आदिहि जो जानै। लिखिकै मेटि ताहि फिरि मानै ॥ वै ॐकार कहै सबकोई। जिनहुँ लखा सो बिरला सोई १ कका कमल किरणिमें पावै। शशि बिकसितसंपुट नहिं आवै ॥ तहां कुसुंभरंग जो पावै। औ गहगहकै गगन रहावै २ खखा चाहै खोरि मनावै। खसमहिं छोड़ि दशौ दिशि धावै ॥ खसमहिं छोड़ि क्षमा ह्वैरहई। होय अखीन अक्षयपद गहई ३ गगा गुरुके बचनै मानै। दूसर शब्द करै नहिं कानै ॥ तहां बिहंग कलहुं नहिं जाई। औ गह-गहकै गगनरहाई ४ घघा घटबिनशै घट होई। घटही में घट राखु समोई ॥ जो घटघटै घटै फिरिआवै। घटहीमें फिरि घटै स-मावै ५ ङङा निरखत निशिदिन जाई। निरखतनैन रहा रट लाई ॥ निमिष एकलौं निरखै पावै। ताहि निमिषमें नैन छिपावै ६ चचा चित्ररचो बहुभारी। चित्रहि छोड़ि चेतु चित्रकारी ॥ जिन यह चित्र बिचित्र उखेला। चित्र छोड़ि तू चेतु चितेला ७ छछा आहि छत्रपति पासा। छाकिकै रहसि मेटि सब आसा ॥ मैं तोहीं छिन छिन समुझाया। खसम छोड़ि कस आप बँधाया ८ जजा ई तन जियतै जारो। यौबनजारि युक्ति जो पारो ॥ जो कुछ जानि जानि परजरै। घटहि ज्योति उजियारी करै ९ झझा अ-रुझि सरुझि कितजाना। हीठत ढूंढ़त जाहि पराना ॥ कोटिसुमेरु ढूंढ़ि फिरि आवै। जो गढ़गढ़ागढ़हिसोपावै १० ञञा निरखत नगरसनेहू। करु आपन निरुवारि सदेहू ॥ नहिं देखी नहिं आप भजाऊ। जहां नहीं तहँ तन मन लाऊ ११ टटा बिकट बात मनमाहीं। खोलि कपाट महल में जाहीं ॥ रहै लटपटे जुटि तेहिमाहीं। होहिं अटलते कतहुं न जाहीं १२ ठठा ठौर दूरि ठग नीरे। नितके निठुर कीन मनधीरे ॥ जेहिठगठग सबलोगसयाना। सो ठग चीन्हि ठौर पहिचाना १३ डडा डर कीन्हे डर होई।

डरही मैं डर राखु समोई ॥ जो डरडरै डरै फिरि आवै । डरही मैं पुनि डरहि समावै १४ ढढा ढूंढ़तई कत जाना । ढीगर डोलहि जाइ लोभाना ॥ जहां नहीं तहँ सब कछु जानी । जहां नदी तहँले पहिंचानी १५ रे णणा दूरि बसौरे गाऊं । णणा टूटै तेरा नाऊं ॥ मुयेयतेजिय जाहीघना । मुये यतादिक केतिक गना १६ तता अतित्रियोनाहिंजाई । तन त्रिभुवन में राखु छपाई॥जो तन त्रिभुवन माहँ छपावै । तत्त्वहिमिलि सो तत्त्व जो पावै १७ थथा थाह थहो नहिं जाई । यह थीरे वह थीर रहाई ॥ थोरे थोरे थिरहो भाई । बिन थम्भे जस मन्दिर जाई १८ ददा देखौ बिनशनहारा । जस देखौ तस करो बिचारा ॥ दशौ द्वार में तारीलावै । तब दयालको दर्शनपावै १९ धधा अर्धमाहँ अँधियारी । जस देखै तसकरै बिचारी ॥ अर्धछोड़िऊरधमनलावै । अपामेटिकै प्रेम बढ़ावै २० नना वो चौथेमें जाई । रामकाग छह है बरषाई ॥ नाह छोड़ि किय नरक बसेरा । अजौं मूढ़ चित चेतु सबेरा २१ पपा पाप करै सब कोई । पापकेधरे धर्म नहिं होई । पपा कहै सुनौ रे भाई । हमरे सेये कछू न पाई २२ फफा फल लागो बड़दूरी । चाखै सतगुरु देवनतूरी ॥ फफा कहै सुनौ रे भाई । स्वर्ग पताल कि खबरि न पाई २३ बबा बरबरकर सबकोई । बरबराकिये काज नहिं होई ॥ बबा बात कहै अरथाई । फलका मर्म न जानेहु भाई २४ भभा भर्म रहा भरि पूरी । भभरेते है नियरे दूरी ॥ भभा कहै सुनौ रे भाई । भभरे आवै भभरे जाई २५ ममासेये मर्म न पाई । हमरे ते इन मूल गँवाई ॥ ममा मूल गहल मनमाना । मर्मी होहि सो मर्महिजाना २६ यया जगतरहा भरिपूरी । जगतहुते ययाहै दूरी॥ यया कहै सुनौ रे भाई । हमरे सेये जै जै पाई २७ ररा रारि रहा अरुझाई । राम कहै दुखदारिदजाई ॥ ररा कहै सुनौ रे भाई । सतगुरु पूछिकै सेवहुजाई २८ लला तुतरे बात जनाई । तुतरे पावै परचै पाई ॥ अपना तुतुर और को कहई । एकै खेत दुनौं निरबहई २९ ववा वह वह कह सबकोई । वह वह कहे काज नहिं होई ॥

ववाकहै सुनहु रे भाई । स्वर्गपताल कि खबरि न पाई ३० शशा शरद देखै नहिं कोई । शरशीतलता एकहि होई ॥ शशा कहै सुनौ रे भाई । शुन्यसमानचलाजगजाई ३१ षषा षर षर कह सब कोई । षर षर कहे काज नहिं होई ॥ षषा कहै सुनौ रे भाई । रामनाम लैजाहु पराई ३२ ससा सरारचो बरिआई । सरबेधे सबलोग तवाई ॥ ससाके घर सुन गुन होई । यतनीबात न जानै कोई ३३ हहा होइ होत नहिं जानै । जबहीं होइ तबै मन मानै ॥ है तो सही लहै सबकोई । जब वा होइ तब या नहिं होई ३४ क्षक्षा क्षणपरलै मिटि जाई । क्षेव परे तब को समुझाई ॥ क्षेव परे कोउ अन्त न पाया । कह कबीर अगमन गोहराया ॥ ३५ ॥

**ॐकार आदिहि जोजानै । लिखिकैमेटिताहिफिरिमानै ॥ वैॐकार कहौ सबकोई । जिनहुँलखा सो बिरलासोई १**

ओंकार को आदि जो रामनाम ताको जो कोई जानै पिण्डाण्ड ब्रह्माण्ड को चाहे लिखिकै कहे उत्पत्तिकै मेटै कहे नाशकरै फिरि मानै कहे पालनकरै सो वह ओंकारको तो सबै कोई कहै हैं परन्तु जिन वाको लखा सो कोई बिरलाहै ताके लखिबे को प्रकार हौं कहौहौं अकार लक्ष्मणको स्वरूप उकार शत्रुघ्नको स्वरूप मकार भरतको स्वरूप अर्धमात्रा श्रीरामचन्द्र को स्वरूप संपूर्ण प्रणव श्रीजानकीजीको स्वरूप यहि रीतिते जो कोई प्रणवको जानै सो बिरला है कौनीरीतिते जप करै त्रिकुटी में अकार कण्ठ में उकार हृदय में मकार नाभिमें अर्द्धमात्रा गैवगुफामें संपूर्ण प्रणव ऐसो एक एक मात्रा को अर्थ बिचारत घण्टानादकी नाईं जप करन-वारो बिरला है साहबमुख यह अर्थ हम दिग्दर्शन करदियो है और बिस्तार ते अर्थ हमारे रहस्यत्रयग्रन्थ में है और सब जगत् मुख अर्थ है ॥ १ ॥

**ककाकमलकिरणिमेंपावै । शशिबिकसितसंपुटनहिंआवै ॥ तहांकुसुम्भरङ्ग जो पावै । औ गहगहकै गगन रहावै २**

क कहिये सुखको सो ककाकहे सुखको सुख जो साहब तिनको किरणि जो अर्धमात्रा ताको नाभिकमल में ध्यानकरि जीव जानै और शशि जो चन्द्रनाड़ी तौनको अमृत सींचिकै विकसित किये रहै संपुटित न होनपावै व तहैं कुसुंभरङ्ग जो प्रेम ताको पावै तो अगह जो साहब जे मन वचन करिकै नहीं गहे जाइँ तिनको गहि कै गगन जो हृदय आकाश तामें राखै याके आवरण के मन्त्र और ध्यान को प्रकार हमारे शान्तशतक में लिख्यो है ककार सुख को कहै हैं तामें प्रमाण "कः प्रजापतिरुद्दिष्टः को वायुरिति शब्दितः ॥ कश्चात्मनि समाख्यातः कः सामान्य उदाहृतः १ कं शिरो जलमाख्यातं कं सुखेऽपि प्रकीर्तितम् ॥ पृथिव्यां कुः समाख्यातः कुः शब्देऽपि प्रकीर्तितः" ॥ २ ॥

खखा चाहैखोरिमनावै। खसमहिंछोड़िदशौदिशिधावै ॥
खसमहिंछोड़िक्षमाह्वैरहई। होइअखीनअक्षयपदगहई ३

ख जो चैतन्याकाश ताहूको चैतन्याकाश अर्थात् ब्रह्महूं को ब्रह्म जो साहब ताको जो चाहै तो अपनी खोरि जो चूक सो मनावै कहे बकसावै कौनचूक जौन खसम जे साहब हैं तिनको छोड़िकै जो दशौदिशा में धावै है कहे नाना उपासना करै है सो या चूक बकसावै व ख जो चैतन्याकाश सम कहे सर्वत्रपूर्ण ऐसो जो धोखाब्रह्म ताको छोड़िकै तैं क्षमाह्वैरहु ब्रह्मको वाद विवाद न करु होइ अखीन कहे आपनो स्वरूप जानिकै कि मैं साहब को हौं अक्षय हौं ब्रह्महूं में लीन भये मेरो जीवत्व नहीं जाय है ऐसो हंसरूप ह्वैकै अक्षयपद जे साहब तिनको गहु ॥ ३ ॥

गगा गुरु के बचनै मानै। दूसर शब्द करै नहिं कानै ॥
तहां बिहङ्गकतहुं नहिं जाई। औगहगहकैगगनरहाई ४

ग जो है साहब को गीत ताको ग कहेते गवैया है सो हे जीव! तैं गुरु जे साहब हैं तिनके बचन मानु कौन बचन कि ॥ अजहूं लेउँ छुड़ाय कालसे जो घट सुरति सँभारै ॥ और दूसर

शब्द न कान करु जो घट सुरति सँभारैगो तौ विहङ्गम जो जीवात्मा सो कतौं न जाइगो व गह कहे अवगाह जे साहब हैं तिनको गहिकै गगन जो हृदयाकाश ताही में रहैगो अर्थात् जो साहब को गुणगान करैगो तौ तेरो मन जो सर्वत्र डोलै है सो कतौं न जाइगो तामें प्रमाण "गो गणपतिरुद्दिष्टो गन्धर्वो गः प्रकीर्तितः। गं गीते गा तु गीता च गौश्च धेनुः सरस्वती" ॥ ४ ॥

**घघा घट बिनशे घट होई। घटहीमें घट राखु समोई॥**
**जो घट घटै घटै फिरि आवै। घटही में फिरि घटै समावै ५**

घ जो घट है ताको घा जो नाश है सो करनवारो अर्थात् जनन मरणवारे हे घघाजीव! घट जे पांचौ शरीर ताके बिनशे घट जो है हंस शरीर सो होइ है कैसे होइ है ताको साधन कहै हैं घटही में घट राखु समोई कहे स्थूल सूक्ष्म में सूक्ष्म कारण में कारण महा कारण में महाकारण कैवल्य में कैवल्य हंसस्वरूप में समोइराखु अर्थात् एकएक में लीनकैदेइ जो यही रीतिते घट जे पांचौ शरीर तिनको घटै घटै फिरि आवै तो घट जो है हृदयाकाश ताही में घट जो हंस शरीर सो समावै अर्थात् जीतै यही शरीर में हंसस्वरूप पाय जाय घघान को कहै हैं "घो घटेऽपि समाख्यातः किंकिणी वा प्रकीर्तितः। हनुमते घा समाख्याता घृ मूर्द्धनि प्रकीर्तितः" ॥ ५ ॥

**ङङानिरखतनिशिदिनजाई। निरखतनयनरहतरतनाई॥**
**निमिषएकलौंनिरखैपावै। ताहिनिमिषमेंनयनछिपावै ६**

ङ कहे भयानक ङा कहे विषयवाञ्छा सो ङङाभयानक विषयबाञ्छा निरखत कहे बिचारत तोको दिनौ राति जाइ है वाही के निरखत में वाके बिचारत में नय जो नीति सो नहीं रहत रतनाई जो अनुराग विषय में सोई रहिजाइ है कैसी है वह विषय की एक निमिषलौं निरखै पावै कहे वामें लगै तो तौनेन निमिष में भोगोपरान्त नयन छिपावै है नहीं नीक लागै है अर्थात् रूप

को देख्यो फिरि नयन में नीर भरिआवै है नहीं नीक लागै है सुगन्ध बहुत सूंघ्यो उपरान्त नाक बरिउठै है अच्छो भोजन कियो तृप्त भये पर बिरसपरिजाइ है गान बहुत सुन्यो फिरि बकवाधिलगै है स्पर्श बहुत सुन्दर स्त्री कियो फिरि वीर्यपात भये नहीं नीकलगै है गरम लागनलगै है सो ये सब तृप्त के उपरान्त जो निमिष है तौने निमिष नहीं नीकलगै है ङ विषयबाञ्छा को कहै हैं तामें प्रमाण "ङकारो भैरवः ख्यातो ङ ध्वनावपि कीर्तितः। ङकारस्स्मरणे प्रोक्तो ङकारो विषयस्पृहा" ॥ ६ ॥

चचाचित्ररचोबहुभारी । चित्र छोड़ि तू चेतु चित्रकारी ॥
जिनयहचित्रविचित्रउखेला।चित्रछोड़ि तू चेतुचितेला ७

च कहे मन काहे ते कि मनको देवता चन्द्रमा याते च मन को कही और दूसर चा चोरको कही सो तेरो मन जो चोर सो तेरे स्वरूप को चोराय लीन्हो साहब को भुलाय दीन्हो सो यह जगत्रूप चित्र जो रच्यो है चित्रविचित्र सो तू छोड़िदे हे जीव! चित्रकारी जो मन ताको चेत करु वही तेरे स्वस्वरूप को भुलाय दियो है च चन्द्रमा व चोर को कहैहैं "च चन्द्रश्च समाख्यात-स्तस्करश्च उदाहृतः" ॥ ७ ॥

छछाआहिछत्रपतिपासा । छकिकिनरहैछोड़िसबआसा ॥
मैं तोहींक्षणक्षणसमुझाया । खसमछोड़िकसआपुबँधाया ८

छ कहे निर्मल जीव तैं आपने स्वरूप को भूलिकै साहब को भूलिगयो ताते छा कहे खेदरूपहो ह्वैगयो तेरे स्वरूप की क्षय ह्वै गई सो तैं तो छत्रपती जे परमपुरुष श्रीरामचन्द्र तिनको आहि तिनके पास जाय कै ईसब नानादेवन की आशा छोड़िकै छकि रहु या बात मैं तोको क्षण क्षण समुझायो परन्तु तुम खसम जे साहब हैं तिनको छोड़िकै तैं काहेको जगत् में अपनपौ बँधाया छ निर्मल को और खेद को कहै हैं तामें प्रमाण "निर्मले

छस्समाख्यातः तराशिश्छः प्रकीर्तितः। वेदे च छः समाख्यातो विद्वाद्भिः शब्दशासने" ॥ ८ ॥

**जजाईतनजियतहिजारो। यौबनजारियुक्ति जो पारो॥**
**घटहिज्योतिउजियारी करै। जोकछुजानिजानिपरजरै ९**

ज कहिये वेगवन्त को व जा कहिये जघनको सो हे जीव! वेगवारो जो मनहै सोई तेरो जघनहै ताहीते बागत फिरै है अर्थात् जनन मरण होतरहै है सो या तनको कहे मनरूप तनको तैं जीतै में कहे यही शरीर को साधन करके जारिदे मरेते न जरैगो दूसर शरीर देइगो यौबन कहे युवाअवस्था को जारिकै वह युक्ति को पारो कहे धारण करो फिरि वृद्धावस्था में साधन करिबे की सामर्थ्य नहीं रहैहै ताते युवै अवस्था में इन्द्रिन को विषय साधनकरि जारु कौनीतरहते जारु कि जो कछु पदार्थ जगत् में जानि राख्यो है ते जानिपरै कि जरिगये अर्थात् मनको संकल्प विकल्प छूटिजाइ तबहीं ज्योति जो मन है सो घटमें साहब की ओर उजियारी करै है ज्योति मनको कहैहैं तामें प्रमाण "जीवरूपयक अन्तरबासा। अन्तर ज्योति कीन परकासा" और जकार वेगवारे को व जघन को कहै हैं "वेगि तेजः समाख्यातो जघने जः प्रकीर्तितः" ॥ ९ ॥

**झझाअरुझिसरुझिकितजाना। हीठतढूंढतजाहिपराना॥**
**कोटिसुमेरुढूंढिफिरिआवै। जोगढ़गढ़ागढ़हिसो पावै १०**

झ कहिये झंझा पवन को और झा कहिये नष्ट को सो तैं विषय झझा में परिकै नष्ट होइगये सो यामें अरुझि कै तैं कहां सरुझि कै जैहै झ कहिये पीठि को झा कहिये विषय बयारिको सो विषयबयारि में अरुझि कै साहब को पीठिदैकै सरुझिकै कित जान चाहैहै हीठत ढूंढ़त तेरो परान जाइहै नानाउपासना नाना मत करैहै अथवा हीठत ढूंढ़त तेरो परान जाइहै नानामतन में पै तोको विषयबयारि न छांड़ैगी वाही में अरुझो रहैगो कोटि

सुमेरु कहे कोटिन ब्रह्माण्ड भटकि आवो परन्तु जौन मन शरीर गढ़को गढ़ा है कहे बनावा तौनेन को व गढ़ कहे शरीर को तपावैगो याते तैं विषयबयारि को छांडु साहब के सम्मुख होइ झ झम्झाबातको व नष्टको कहैहैं तामें प्रमाण " झंझावाते झकारः स्यान्नष्टेझस्समुदाहृतः" ॥ १० ॥

**ञञानिरखतनगरसनेहू । आपन करु निरुवारु सदेहू ॥**
**नहिंदेखोनहिंआपुभजाऊ। जहांनहींतहँतनमनलाऊ ११**

ञ कहिये सोइबेको ञा कहिये घर्घर ध्वनिको सो घर्घर नाक बजावत ऐसो सोवत कहे आपने स्वरूप को भूलो जीव नानामतनमें वाद विवाद करत नगर जो जगत् व शरीर ताही को निरखै है व वाहीमें सनेह करैहै आपने जो संदेह की मैं साहबको हौं कि और को हौं ताको तो निरवारु करु नयबातते नहीं देखी जेहिमें साहब मिलैहैं और न आप भजाऊ कहे न अपनपो जाने कि मैं कौनको हौं।जिन जिन मतनमें न साहिबै जानिपरै न आपनो स्वरूप जानिपरै तामें तैं तन मनको लगाये है और ञशयनको व घर्घरध्वनिको कहै हैं तामें प्रमाण "ञकारः शयने प्रोक्तो ञकारो घर्घरध्वनौ" ॥ ११ ॥

**टटाबिकटबातमनमाहीं । खोलिकपाट महल में जाहीं ॥**
**रहेलटपटेजुटितेहिमाहीं।होहिंअटलतेहिकतहुँनजाहीं १२**

एक ट कहे जो नाभीमें रेफ की ध्वनि उठैहै और दूसरो टा कहे जो सुरति कमलमें गुरुरकार ध्वनि करैहै सो दूनों ध्वनि जामें होइँ सो टटा कहावैहै सो हे टटाजीव ! बिकटबात की जे बासना तेरे मनमें तेई कपाट हैं ताको खोलिकै दूनों रकारकी ध्वनि एककै रामनाम की छइउमात्रा जपत अर्थविचारत महल जो साकेत तहांको जायरहै लटपटे कहे जैसे होय तैसे रामनाम में जुटिरहु तौ साकेत में जाइकै तैं अटल ह्वैहै अथवा बिकटबासनन को तेरे मनमें टटा ह्वै रहा है सो टटा को खोलिकै महल में जा हे लटपटे

निकसिगयो है सो याको कहिकै बैरीहोइ ब्रह्मबादिनते और सहना वो कहावै है जो सरकार ते पयादा आवै है सो ब्रह्म माया के साथ या मन आयो है साहब का ज्ञान छिदेहै साहब को जानन नहीं देइहै या मनहीं सब संसार रचिलियो है तामें प्रमाण कबीरजी को पद " सन्तो या मन है बड़ जालिम । जासों मनसों काम परो है तिसही ह्वैहै मालुम । मन कारण की इनकी छाया तेहि छाया में अटके । निरगुण सरगुण मनकी बाजी खरे सयाने भटके ॥ मनहीं चौदहलोक बनाया पाँचतत्त्व गुण कीन्हे । तीनिलोक जीवनबश कीन्हे परे न काहू चीन्हे ॥ जो कोउ कहै हम मनको मारा जाके रूप न रेखा । छिन छिन में केतनौ रँग ल्यावै जे सपनेहु नहिं देखा ॥ रासातल यकईश ब्रह्मगडा सबपर अदल चलावै । षटरस में भोगी मनराजा सो कैसे कै पावै ॥ सबके ऊपर नाम निरच्छर तहँ लै मनको राखै । तब मनकी गति जानि परै यह सत्यकबिरमुख भाखै " ॥ १७४ ॥

देश बिदेशन हौं फिरा, मनहीं भरा सुकाल ॥
जाको ढूंढ़त हौं फिरौं, ताको परा दुकाल १७५

देश कहे संसार बिदेश कहे ब्रह्म तौनेमें फिरा है सो ये दूनों माया को सुकाल भरा है अर्थात् वह ब्रह्म मनहीं को अनुभव है व संसार मनहीं को कल्पना है जौन बस्तुको मैं ढूंढ़त फिरौं हौं जो मन बचन के परे है ताको दुकाल पर्यो वा न ब्रह्म में है न संसार में है ॥ १७५ ॥

कलि खोटा जग आँधरा, शब्द न मानै कोइ ॥
जाहि कहौं हित आपना, सो उठि बैरी होइ१७६

जगत् तो आँधरा है ज्ञानदृष्टि याके नहीं है कुछु समुझै नहीं है तौने में या कलि खोटा प्राप्त भयो सो जाको शब्द जो राम नाम मैं बताऊँ हौं सोई बैरी होइ है कहे शास्त्रार्थ करै है मानै नहीं है ॥ १७६ ॥

मसि कागद तो छुयो नहिं, कलम गही नहिं हाथ ॥
चारिहु युगमाहात्म्य जेहि, करिकै जनायो नाथ १७७

गुरुमुख ॥ चारिउ युग में है माहात्म्य जिनको ऐसे जे नाथ रघुनाथ हैं तिनको कबीरजी सबको जनायो न कलम गही न कागद लियो न मसि लियो मुखहीते कह्यो येतो सरल करिकै कह्यो कि जामें एकौ साधन न करनपरै सो साहब कहैहैं कि जो मोको जानिलेइ तो संसार ते तरिजाय जो कहो कबीरजी मुखही ते कह्यो है ग्रन्थ कैसे भये हैं तो कबीरजी कहते गये हैं शिष्यलोग लिखते गये हैं ॥ १७७ ॥

फहमै आगे फहमै पाछे, फहमै दहिने डेरी ॥
फहमै पर जो फहम करत है, सोई फहमहै मेरी १७८

गुरुमुख ॥ फहम जो है ज्ञानस्वरूप ब्रह्म सोई आगे है सोई पाछे है सोई दहिने है सोई डेरी कहे बांयें है अर्थात् सर्वत्र पूर्ण है सो यह जो फहम है ज्ञानस्वरूप ब्रह्म तौने के ऊपर ब्रह्म याहू के परे साहब है फहम करै है कि वह ज्ञानरूप उनहींको प्रकाशहै याहूके परे साहबहै तौन फहम मेरी है कहे वह ज्ञान मेरोहै॥ १७८॥

हद चलै सो मानवा, बेहद चलै सो साध ॥
हद बेहद दोनों तजै, ताको मता अगाध १७९

हद जो चलै है सो मानवा है कहे उनको मान कहे प्रमाण है अर्थात् जो जौने देवता की उपासना कियो सो तौने देवता के लोक गये वाको वहै भर प्रमाण है उतने ज्ञान होइहै और जे बेहद चले हैं ब्रह्म में लगे हैं ते साधु हैं जो ब्रह्म को साधन करिकै सिद्धि करिलेइ सो साधु सो हद जो है सगुणसंसार और बेहद जो है निर्गुण ब्रह्म ये दोनों को जे तजिकै निर्गुण सगुण के परे परमपुरुष श्रीरामचन्द्र के सेवक ह्वैरहे हैं ऐसे जे रामोपासक हैं तिनहीं के मत अगाध हैं ॥ १७९ ॥

समुझैकी गति एक है, जिन समुझा सब ठौर ॥

कह कबीर जे बीचके, बलकहि औरै और १८०

जे रामोपासक निर्गुण सगुणको समुझिकै ताहूते परे साहबको जान्यो तिनकी गति एक है कहे एक साहबही को सबठौर निर्गुण सगुण में समुझै हैं कबीरजी कहैहैं कि जे बीच के हैं ते और और उपासना करै हैं और और ज्ञान करै हैं और आपने आपने देवतनमें बलके हैं कि येई सबके मालिक हैं ॥ १८० ॥

राह बिचारी का करै, पथिक न चलै बिचारि ॥
आपन मारग छोड़िकै, फिरहिं उजारि उजारि १८१

पथिक जो बिचारिकै न चलै तो राह बिचारी कहाकरै वेद, पुराण, शास्त्र येई सब राहै हैं तिनको तात्पर्य यही है यह जीव साहब को अंश है उनहीं के जाने संसार ते छूटै है सो रामनाम को जपिकै साहबको हेरहै यह जो है आपनो मारग तौने को छोड़िकै उजारि उजारि कहे कोई ब्रह्ममें कोई ईश्वरमें कोई नाना देवतन की उपासना में फिरै हैं सो उनके जनन मरणरूप कण्टक लागिबोई चाहैं नरकरूप खोह गिरै चाहै और जीव साहब को अंश है तामें प्रमाण "ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः" और ब्रह्ममाया ईश्वर जगत् इनको बिचार करै तो भ्रममात्र है कछू इनते जीवको उद्धार नहीं होय है तामें प्रमाण "ब्रह्मजीव ईश्वर जगत,ई सब अनमिल सैन ॥ निरबाहे ठहरै नहीं, भाषत भाई बैन ॥ १८१ ॥

मूआ है मरिजाहुगे, बिन शर थोथे भाल ॥
परे कल्हारे बृक्षतर, आजु मरै की काल १८२

अरे जीवो ! तुम केतनौ बार मरत आये हौ व मरिजाउगे बिना शर काहेते कि तुम्हारे भाले में थोथे लिखे हैं बिना फल के बाणसों तुम यहि संसारबृक्ष तरे जो बोलते बताते हौ सो परे कल्हारते हौ आजु मरिजाउ कि कालिह मरिजाउ वादा कछू नहीं है ॥ १८२ ॥

बोली हमारी पूर्ब की, हमें लखा नहिं कोइ ॥
हमको तो सोई लखै, घर पूरुब का होइ १८३

हमारी जो पूर्वकहे पहिले की बोली जो साहब को रूप उपदेश करि आये जीवको स्वरूप बताय आये सो कोई नहीं लखै है न हमको लखै है सो हमारी बाणी को तो सोई लखैहै जो कोई पूरुब को कहे शुद्धजीव ह्वै जाय जस पूर्बही रह्यो है॥१८३॥

जेहि चलते रबद परा, धरती होइ बिहार ॥
सोइ साउज घामें जरै, पण्डित करो बिचार १८४

जेहि जीव के चलत कहे निकसत में यह शरीर रबदे कहे धूरि में मिलिजाय है पुनि वहै जीव जो कहूं अवतरै है तब यहै शरीर को पाइकै धरती में विहार करैहै और वहै साउज जो है जीव सो शरीरनको पायके आधिदैविक, आधिभौतिक, आध्यात्मिक जे तीनों ताप हैं तेई घाम हैं तिनहीं में जरै है सो हे पण्डित ! तुम बिचार करिकै असार को त्याग करायकै सार जे साहब श्रीरामचन्द्रहैं तिनको बताओ तो तीनों तापते जीव छूटै॥१८४॥

पायँन पुहमी नापते, दरिया करते फाल ॥
हाथन परबत तौलते, तेहि धरि खायो काल १८५

जे हाथनते पर्वत तौलतेरहे व पायँन ते पुहुमी नापते रहे व समुद्र को एक फाल करतेरहे हिरण्याक्षादिक तिनहूं को काल धरिखायो ॥ १८५ ॥

नव मन दूध बटोरिकै, टिपका किया बिनाश ॥
दूध फाटि कांजी हुआ, भया घीवका नाश १८६

नव मन कहे नवीन नवीन जामें होते आये मन ऐसो केतौ देह धरे अब यह दूध मनुष्यशरीर पायो सो कांजी का टिपका जो धोखाब्रह्म में लागिबो ताते दूध जो मनुष्यशरीर सो कांजी भया कहे पशुतुल्य भया घीव जो साहब को ज्ञानरहै ताको नाश ह्वै गयो ॥ १८६ ॥

केत्यो मनावैं पायँपरि, केत्यो मनावैं रोइ ॥
हिन्दू पूजैं देवता, तुरुक न काहुक होइ १८७

श्रीकबीरजी कहै हैं कि केतन्यो हिन्दू ते देवतन के पायँ परि मनावै हैं कि हमारी मुक्ति ह्वैजाय और नाना देवतन को पूजते हैं व केतन्यो जे मुसल्मान तिनको हाल आवती है और साहब के इश्कमें रोवते हैं व मानते हैं कि साहब बेचून बेचिगून बसुवा बेनिमून निराकार हैं सो जे देवतन को मनावते हौ पायँ परिकै तिनहीं की मुक्ति नहीं भई तिहारी मुक्ति कैसे होयगी देवता तो सब सगुणहैं विष्णु सतोगुणी के ब्रह्मा रजोगुणी के रुद्र तमोगुणीके अभिमानी हैं मुक्त नहीं भये तो तुमको कैसे मुक्त करेंगे सो जौन तीनौं देवतनको अधिकार दिये हैं सबको मालिक श्रीरामचन्द्र तिनको भजनकरु तब मुक्ति पावैगो और हे मुसल्मानौ! तुम निराकार तो मानो हौ इश्क काकेपर करौ हौ सो जो साहब को रूप न मानौगे तो इश्क तुम्हारा झूठा ठहरि जायगा ताते बिचारौ तो साहब रूप न होता तो मूसा पैगम्बर को छिगुनी कैसे देखावता ताते उसके रूपहैं परन्तु मायाकृत पञ्चभौतिक नहीं हैं दिव्यरूप हैं याते निराकार कहै हैं सगुणनिर्गुण के परे जो साहब श्रीरामचन्द्र ताको बन्दाहोउ आपनेको जो मालिक मानौगे तो बड़ी मार सहौगे तामें प्रमाण "स्वामी तो कोई नहीं, स्वामी सिरजनहार ॥ स्वामी ह्वै जो बैठिये, घनी परैगी मार १" और साहब निर्गुण सगुणके परे हैं तामें प्रमाण "सगुणकी सेवाकरो, निर्गुण का करु ज्ञान । निर्गुण सर्गुणके परे, तहैं हमारा ध्यान" ॥ १८७ ॥

मानुष तेरा गुण बड़ा, मांस न आवै काज ॥
हाड़ न होते आभरण, त्वचा न बाजन बाज १८८

हे मानुष! जो तैं देहको अभिमान करैहै सो नाहक करैहै यह देह तेरी कौने काम की है तेरो मांस काम नहीं आवै कोई नहीं खाय है हाड़न के आभरण नहीं होते हैं त्वचा के बाजन नहीं

बाजते हैं सो तेरे एक गुण है या देहते साहब मिलते हैं सो मि-
लिबे की यतनकरु ॥ १८८ ॥

जौलगिढोलातौलगिबोला, तौलगि धन व्यवहार ॥
ढोला फूटा धन गया, कोई न झांकै द्वार १८९
सबकी उतपति धरणि में, सब जीवन प्रतिपाल ॥
धरती न जाने आपगुण, ऐसा गुरू दयाल १९०

एकको प्रकटै हैं एकको कहे हैं दुःख सुख नीक नागा सबकी उत्पत्ति धरती ही ते है कहे शरीरहीते है जौने ज्ञानते सब जीवन को प्रतिपाल है ऐसे ज्ञानको तू जान अपने गुण को धरती जो शरीर ताको न मानु तो पांचो शरीर ते बाहिरे हैं ऐसे गुरु दयाल हैं साहब छुड़ावनवारे ताको जानु तैं अंश है साहब अंशी हैं ॥ १८९ । १९० ॥

धरती जानत आपगुण, तौ कधी न होत अडोल ॥
तिल तिल होतो गारुवा, ह्वै रहत ठिकौकी मोल १९१

धरती जो शरीर ताको धरैया जो जीव धरती सो आपनो गुण नहीं जानत कि मोमें साहब की प्राप्ति होय वो यही गुण है उत्पत्ति जो करौहौ सो साहब की शक्तिते मेरी शक्ति नहीं है तौ कधी डोल न होतो अर्थात् मनादिकन को उत्पत्ति करि संसारी न होतो शुद्धै बनो रहतो धरती जीव आपनो गुण कहा जानै जो आपनो गुण साहब को प्राप्त होइबो जानतो तो तिल तिल में गरुई होत जातो कहे तिल तिल वह ज्ञान बाढ़तो और ठीक जो है शुद्ध साहब के जनैया जीवात्मा ताके मोल ह्वै जातो कहे यहौ अमर ह्वैजातो जे साहब सों मेल किये रहे हैं शरीरहू सांच ह्वैजाय है तामें प्रमाण "जाकी सांची सुरति है, सांची साखी खेल । आठपहर चौंसठघरी, है साहब सों मेल ॥ १९१ ॥

जहिया किरतिम ना हता, धरती हता न नीर ॥
उतपति परलय ना हती, तब की कही कबीर १९२

कबीरजी कहै हैं कि जब ये रहबै नहीं भये तबकी कहैहैं॥१६२॥

जहांबोलअक्षरनहिंआया । जहँअक्षरतहँमनहिंदृढ़ाया॥
बोलअबोलएककहैसोई । जिनयालखासोबिरलाहोई १६३

जहां बोल जो शब्द भया तहां अक्षर आपही जाय है जब अक्षर भया तब मन दृढ़ावही करैहै कहे मनकी उत्पत्ति होतही है सो तब तो आकाश ही नहीं रह्यो शब्द कहांते निकसा सो प्रथम जो बाणी रामनाम लैकै उचरी सो अबोल है कहे अनिर्बचनीय है सोई कहे तौनै जो है रामनाम सोई बोल है कहे वहीते सब अक्षर निकसे हैं सो वही अबोल है कहे अनिर्बचनीय है सो यह बात कोई बिरला जानै है काहेते कि जब कुछु नहीं रहै तब एक साहबही रहे हैं तिनहीं ते सबकी उत्पत्ति भई है वह तो सबको मूल है वाको कोई कैसे कहिसकै जब यह साहब को ह्वै जाय और आशा छोड़देइ तब साहब ही प्रसन्न ह्वैकै सब बनाय लेइ हैं तामें प्रमाण साहब की उक्ति । "जानै सो जो महीं जनाऊं । बांह पकरि लोकै पहुँचाऊं ॥ यहै प्रतीति मानु तैं मेरी । यह सुयुक्ति काहू नहिं हेरी ॥ सत्य कहौं तोसों मैं टेरी । भवसागर की टूटै बेरी" ॥ १६३ ॥

जौलौं तारा जगमगै, तौलौं उगै न सूर ॥
तौलौं जिय जग कर्मबश,जौलौं ज्ञान न पूर १६४

जौलौं सूर्य नहीं उगै हैं तौलगि तारा जगमगाय है ऐसे जौलौं साहब को पूरो ज्ञान नहीं होय है तौलौं जीव नानाकर्मन के बश ह्वै नानामतन में लागै है जब जीव साहबको जान्यो और साहब को ह्वैगयो तब साहबै अपनो ज्ञान देय हैं कर्म छूटिजाय है ॥ १६४ ॥

नाम न जानै ग्रामको, भूला मारग जाय ॥
काल गड़ैगा कांटवा, अगमनकसनखोराय १६५

अरे साहब के तो नगर को नामही नहीं जानै है औरे मतन

मारग में काहे भूलाजाय है यह कालरूप कांटा तेरे गड़ैगा काल तोको मारिडारैगा तेहिते अगमन कहे आगे वह खोरि कहे राह में आवै जेहिते कालते बचिजाय ॥ १६५ ॥

संगति कीजै साधुकी, हरै और की व्याधि ॥
ओछी संगति क्रूरकी, आठौ पहर उपाधि १६६

जो साधुकी संगति करिये जे साहबको जनाय देनवारे हैं तो साहबको जानिकै और की व्याधि हरै और जो क्रूर जे असाधु तिनकी संगति करै तो आठौ पहर उपाधिही लगी रहैहै ॥ १६६ ॥

जैसी लागी औरकी, तैसी निबहै थोरि ॥
कौड़ी कौड़ी जोरिकै, पूज्यो लक्ष करोरि १६७

और ते जो थोरहू थोर साहब में लगै भक्तिकरै और तैसे छोर लों निबहि जायहै तो जो थोरऊ थोर साहब में लगै व साहबकी भक्तिकरै तो जैसे कौड़ी कौड़ी जोरे केतो करोरि ह्वै जायहै ऐसे वाकी भक्ति हू ह्वै जायहै अनेक जन्म के संसिद्धते मुक्त ह्वै जायहै ॥ १६७ ॥

आजु कालिह दिन एकमें, अस्थिर नहीं शरीर ॥
केते दिनलौं राखिहौ, काचे बासन नीर १६८

आजु कालिह यहि कलिकाल में एकौ दिनमें शरीर स्थिर नहीं है केतनी बेर धौं शरीर छूटिजाय आगे तो प्रमाण रह्यो है कि येती आयुर्दाय मनुष्यकी है अबतो कछू प्रमाणै नहीं है केती बेर शरीर छूटिजाय तेहिते साहबको भजन करो कच्चे बासन शरीर में केते दिन नीर राखौगे ॥ १६८ ॥

करु बहियां बल आपनी, छाड़ु बिरानी आस ॥
जाके आंगन नदीहै, सो कस मरै पिआस १६९

अरे और और मतन में जो लगै है तिनमें न लागु बिरानी आशा छोड़िदे तैं काहू के छुड़ाये न छूटैगो आपनी बहियां को बलकरु तेरे उद्धार करिबेको तेरी बहियां श्रीरामचन्द्र हैं सो आगे

कहिआये हैं कि मोटेकी बाँहले और जाके आँगन में नदिया है सो का पिआसन मरैहै तेरा तो साहब ऐसो रक्षक बनोहै तैं काहे साहब को भूलि और और मतन में लगैहै ॥ १९९ ॥

बहुबन्धनते बाँधिया, एक बिचारा जीव ॥
काबल छूटै आपने, जो न छुड़ावै पीव २००

कबीरजी कहै हैं कि ये बिचारे जीव ते बहुत बन्धन ते बँध्यो है बहुत गरीब हैं सो जो तैं आपने बिचारते छूटा चाहै तो तैं न छूटैगो बिना श्रीरामचन्द्र के छोड़ाये वोई तेरे पीउ हैं उनकी या प्रतिज्ञा है कि जो एकहू बार मोको जीव गोहरावै तो मैं वाको छुड़ाय लेवहौं ताते तैं साहब की शरण जाय जाते संसारते छूटि जाय जे साहब की शरण जाय हैं ते कालहू के माथ पै लात दै चले जाय हैं तामें प्रमाण कबीरजीको "कालके माथे पगधरी, सतगुरु के उपदेश ॥ साहब अङ्क पसारिकै, लैगे अपने देश १ गगनमँडल दृग महल में, है घाटी के ईश ॥ नामलेतहंसाचले, काल न बाचै शीश" २ और जे—रामनाम नहीं लेइ हैं ते नहीं मुक्त होइहैं तामें प्रमाण "यह औतार चेतो नहीं, पशु ज्यों पाली देह। रामनाम जान्यो नहीं अन्तपरा मुख खेह" ॥ २०० ॥

जिवमति मारहु बापुरा, सबका एकै प्राण ॥
हत्या कबहुँ न छूटि है, कोटि न सुनै पुराण २०१
जीवघात ना कीजिये, बहुरिलेत वह कान ॥
तीरथ गये न बाचिहौ, कोटि हिरा दे दान २०२
तीरथगये तु तीन जन, चितचञ्चल मन चोर ॥
एकौ पाप न काटिया, लादे दशमन और २०३
तीरथगये ते बहुमुये, जूड़े पानी न्हाय ॥
कहकबीर सन्तो सुनो, राक्षस ह्वै पछिताय २०४

याके अर्थ स्पष्टई है २०१ । २०२ । २०३ ॥ तीर्थ में जे

जाय हैं ते तीर्थ के जूड़े पानी में नहाय के बहि मुये कहे खराब है मुये काहे ते कि जौन तीर्थ जावे नहावे की बिधि है सो एकौ न किये काहूको धक्का माखो काहू पै कोप कियो सो कबीरजी कहै हैं कि हे सन्तो सुनो ते नर राक्षस होइकै पछिताय हैं कि हमसों न बनी ॥ २०४ ॥

तीरथ भै बिषबेलरी, रही युगन युग छाय ॥
कबिरन मूल निकन्दिया, कौन हलाहल खाय २०५

तीरथ कहे तीन हैं रथ जाके सत रज तम ऐसी जो त्रिगुणात्मिका माया सो विष बेलरी भै चारिउ युग में छायरही है कबिरन मूलनिकान्दिया कहे मूल जो रामनाम है ताको कबिरा जे जीव हैं ते निकान्दिया कहे न ग्रहण करते भये जो कोई कहबौ करै ताहू को खण्डि डारतभये सो या नाना कुमतिरूप हलाहल खाय जीव क्यों न नरकै जाय जावेही चाहै ॥ २०५ ॥

हे गुणवन्ती बेलरी, तवगुण बरणि न जाय ॥
जर काटे ते हरिअरी, सींचेते कुँभिलाय २०६

हे गुणवन्ती बेलरी माया बाणी तेरो गुण बरणि नहीं जाय है कहांलौ बर्णन करैं जब तेरी जर काटन चलै हैं तीर्थ करिकै "अहं ब्रह्मास्मि" कैकै तो अधिक हरिअरी होय है महीं ब्रह्म हौं या अभिमान बढ़थो अधिक हरिअरी भई तामें प्रमाण "कुशलाब्रह्मवार्तायां वृत्तिहीनाः सुरागिणः । तेपि यान्ति तमो नूनं पुनरायान्ति यान्ति च ॥ २०६ ॥

बेलिकुढंगी फलबुरो, फुलवाकुबुधिबसाय ॥
मूलबिनाशी तूमरी, सरोपात करुआय २०७

यह मायारूपी जो बेलि है सो कुढंगी है काहेते कि याको दुःखरूपी फल बुरो है और कुबुधि जो है सोई फूलहै वाकी नाना वासना जे हैं सोई बास बसाय है सो या मूल बिनाशी है अर्थात् मिथ्या है याको मूल नहीं है आपही ते उत्पत्ति भई है और जेते

भरमायिक पदार्थ हैं ते पात हैं तिनमें सबमें करुआई है अर्थात् साँचे सुख नहीं हैं ॥ २०७ ॥

पानी ते अतिपातला, धूआँ ते अतिझीन ॥
पवनहुँते अतिऊतला, दोस्त कबीराकीन २०८

पानिहुँते पातर धूमौं ते झीन और पवनौंते चञ्चल ऐसो जो क्षुद्रमन ताको कबीरा जे जीव ते दोस्त किये हैं सो चौरासी लक्ष योनिमें डारिदियो ॥ २०८ ॥

सतगुरुबचनसुनोहोसन्तो, मति लीजैशिरभार ॥
होहजूरठाढ़ाकहौं, अबतें समर सँभार २०९

साहब कहै हैं सतगुरु जो कबीर तिनको बचन सुनिकै हे सन्तो! आपने में मनको भारा मति लेहु तुमसों समर ह्वैरह्यो है सो मनको जीतिलेहु मैं हजूर में ठाढ़ कहौ हौं अर्थात् दूरि नहीं हौं जो तुम मनको जीतो तो मैं अपनाय लेहुँ ॥ २०९ ॥

ये करुआई बेलरी, औ करुवा फल तोर ॥
सिन्धुनाम जब पाइये, बेल बिछोहा होर २१०

हे कल्पनारूप बेलि! तेरा फल बहुत कड़ुवा है जो कल्पना करै है सो नरकही को जाय है सो तब सिन्धुनाम पावैगो जौने जगत् मुख अर्थ वेद शास्त्र माया ब्रह्मजीव सब जगत् भरो है तौनेको जब पावैगो तब साहब मुख अर्थ जानिकै साहब रत्नको पावैगो तब कल्पना बेलि को बिछोह ह्वै जायगो ॥ २१० ॥

परदे पानी ढारिया, सन्तो करहु बिचार ॥
शरमीशरमापचिमुया, कालघसीटन हार २११

गुरुमुख ॥ परदे ते पानी ढारिया कहे गुरुवालोग नयेमन्त्र बनायके परदे परदे उपदेश कियो और सिखापन दियो कि काहू सों कहियो नहीं सब वेद शास्त्र झूठे हैं जीवात्मै सत्य है ताही मानो या समुझायदियो सो वही धरे धरे जीव नरकको गये जो

साँचो रामनाम है ताको न जान्यो वही गुरुवन को बतावो मन्त्र ताहीके भरोसे सब पूजापाठ धर्म कर्म सब छांड़िदियो कहै हैं हम निष्कर्म हैं सो यह बात पूछो तो कि भगवान् पूजादिक ये कर्मन में नहीं हैं तामें प्रमाण कबीरजीको "और कर्म सबकर्महैं, भक्ति कर्म निष्कर्म। कहै कबीर पुकारिकै, भक्ति करौ तजि भर्म" सो देखो तो भाजी के लिये तो बाजारमें मूड़ फोरै हैं भगवान् की भक्ति करिबेको कहै हैं हम निष्कर्म हैं पिसानके चौक डारि मालपुवा धरिकै चौका करै हैं आरती करै हैं भगवान्‌की आरती करिबे को कहहैं हमहीं मालिक हैं हमारी आरती सबजने करते जाउ सो हे सन्तो! बिचारते तो जाउ यह आपने शरमा शरमी में पचिमुवा है या कहै हैं कि हम गुरुवन को उपदेश न छांड़ैंगे या नहीं जानै हैं कि या शरम में हमको व हमारे गुरुवौंको यम घसीटि डारैंगे नरकमें डारि देयहैं तब मालिक ह्वैकै न बचौगे तब कौन रक्षाकरैगो साहबको तो जानबै न कियो और जिन साहब को जान्यो है हनुमान् अङ्गद कबीरते अबलौं बने हैं तेहिते साहब को भजन करो जेहिते कालते बचिजाउ नहीं तो शरमा शरमी में नरकमें पचिमरौगे और तुम भगवान्‌को नहीं मानौहो भगवान्‌के पाछे नहीं चलौहौ सो ब्रह्मराक्षस होइगो तामें प्रमाण "नानुव्रजति यो मोहाद्व्रजन्तं जगदीश्वरम्। ज्ञानाग्निदग्धकर्मापि स भवेद् ब्रह्मराक्षसः" (इति पुरुषोत्तममाहात्म्ये) और सब झूठा है साहब को भजन साँचा है तामें प्रमाणकबीरजीको "कञ्चन केवल हरिभजन, दूजो कथाकथीर॥ झूठा या जञ्जालतजि, कपरासाँच कबीर १ जो रक्षक है जीवको, नाहिं करो पहिंचान। रक्षक के चीन्हे बिना, अन्त होइगी हान" ॥ २ ॥ तेहिते तुम साहब को भजन करो जाते साहब के लोकै जाउ जहां काल की गम्य नहीं है तामें प्रमाण "जहां कालकी गमि नहीं, मुआ न सुनिये कोइ ॥ जो कोइ गमि ताको करै, अजर अमर सो होइ १ साहब ते विमुख करनवाले गुरुवा लोग यमदूत हैं तामें प्रमाण ॥ नानारूपधरा दूता जीवानां ज्ञान-

हारकाः । कालाज्ञां समनुप्राप्य विचरन्ति महीतले" २ और कबीरजी चौका में रघुनाथजी की पूजा षोड़शही प्रकार की लिख्यो है तामें प्रमाण ॥ अगर "चंदन घसि चौक पुरावासत सुकृतमनभावा । भरझारीचरणामृतकीन्हाहंसनकोबरतावा। पूरन मौज और रखवारा सतगुरुशब्द लखावा । लौंग लायची नरियल आरति धोती कलश लेसावा । श्वेत सिंहासन अगमअपारा सो अतिबरठहराया । छांड़लोक अमृत की काया जग में जोलहकहाया । चौरासी की बंदिछोड़ाया निरअक्षर बतलाया । साधु सबै मिलि आरति गावैं सुकृत भोग लगाया । कहै कबीर शब्द टकसारा यमसों जीव छड़ाया । पूरणमासी आदि जो मङ्गल गाइये । सतगुरुके पद परशि परमपद पाइये । प्रथमैं मँदिर झराय कै चँदनलिपाइये । नूतनवस्त्र अनेक चँदोवा तनाइये । तब पूरणगुरु के हेतु तौ आसन बिछाइये । गुरुके चरण परछालि तहाँ बैठाइये । गजमोतिन की चौक सु तहां पुराइये । गतापरनरियलधोती मिष्टान्नधराइये । केरा और कपूर तौ बहुबिधिल्याइये । अष्टसुगन्ध सुपारीलोपान मँगाइये । पलौसहित सो कलशसँवारिकै ज्योति बराइये । तालमृदङ्ग बजाइकै मङ्गलगाइये । साधुसङ्गलै आरति तबहिं उतारिये । आरति करि पुनि नरियल तबहिं भराइये । पुरुष को भोगलगाइ सखामिलि खाइये । युगयुगक्षुधाबुझाइ तो पाइ अघाइये । परमअनन्दित होइ तौ गुरुहिमनाइये । कहै कबीर सतभाय सो लोकसिधाइये" इहां पूजाके मन्त्र नहीं लिख्यो सो पुरुष सूर्यन के मन्त्रहैं ताते नहीं लिख्यो है "दशौ दिशाकरमेटै धोखा । सो कड़हारबैठहीचोखा ॥ दशौ दिशाकरलेखाजानै । सो कड़हारआरतीठानै ॥ दशइन्द्री कै पारिखपावै । सो कड़हार आरती गावै ॥ जो नहिं जानै एतिकसाजै । चौकायुक्तिकरै क्यहि काजै ॥ हिंसकारणकरहीं गुरुआई। बिगरैज्ञान जो पन्थ पराई । पदसाखी अरु ग्रन्थदृढ़ावै । बिनपारिख उत्तमघरपावै ॥ शब्द साखीसिखपारसकरहीं । होयभूतपुनिनरकाहिपरहीं ॥ बिना भेद

कड़हारकहावै । आगिलजन्मश्वान को पावै ॥ पद साखी नहिं करहि बिचारा । भूंकि भूंकि जसमरै सियारा ॥ पद साखी है भेद हमारा । जो बूझै सो उतरहि पारा ॥ जबलग पूरा गुरू न पावै । तबलग भवजल फिरि फिरि आवै ॥ पूरागुरु जो होय लखावै । शब्द निरखि परकट दिखलावै ॥ एकबार जिय परचौ पावै । भवजल तरै बार नहिं लावै ॥ शब्द भेद जो जानही, सो पूरा कड़हार ॥ कह कबीर धूमक्ष है, सोहं शब्दहिपार" ॥ २११ ॥

आस्तिकहोतोकोइनपतीजै, बिनाआस्तिकोसिद्ध ॥
कहै कबीर सुनो हो सन्तो, हीरै हीरा बिद्ध २१२

कबीरजी कहै हैं कि आस्तिकमत जो मैं सबको बताऊं हौं तो कोई नहीं पतिआय हैं काहेते कि गुरुवालोगन की बाणी मानि उनको सिद्ध जानै हैं या नहीं जानै हैं कि ये आस्तिक नहीं हैं साहब को नहीं जानै हैं इनते संसार न छूटैगो साहब के जाननवारे जे साँचे साधु हैं तिनहीं ते संसार छूटै है काहे ते हीरा हीरै ते बेधि जाय है ॥ २१२ ॥

सोना सज्जन साधुजन, टूटि जुरै सौबार ॥
दुर्जनकुम्भ कुम्हारके, एकैधकादरार २१३

सज्जन साधुजन जेहैं ते सोना हैं जो सैकरनबार टूटै फिरि फिरि जुरि जायहै और दुर्जन जे हैं कुम्हार के कुम्भ कहे घड़ा जो फूटा तो फिरि नहीं जुरैहै अर्थात् जो साधुजन कहूं मार्ग में भूलिहू जायँ परन्तु फिरि समझाये वाही में लागिजाय हैं खोटी राह छांड़िदेइहैं और दुर्जन जे हैं ते घड़ासे फूटिजाय हैं अर्थात् जौने कुसंगमें परे तौनेहीके भये फिरि नहीं बूझै हैं ॥ २१३ ॥

काजरकेरी कोठरी, बूड़न्ता संसार ॥
बलिहारीतेहिपुरुषकी, पैठिकैनिकसनहार २१४

यह काजर कै कोठरी माया है तौने में यह संसार बूड़िगयो

सो वह जीव की बलिहारी है जो माया में आय निकासि जाय ॥ २१४ ॥

काजरहीकीकोठरी, काजरहीकाकोट ॥
तौभीकारीनाभई, रहाजोओटहिओट २१५

गुरुमुख ॥ साहब कहै हैं कि यह माया काया काजर की कोठरी है याके काजरही के कोट बने हैं नाना आशा नाना मत माने हैं सो यद्यपि ऐसहू रह्यो परन्तु मोको रक्षक माने रह्यो मेरी भक्ति की ओट ही ओट बचिगयो अर्थात् माया ते बचिगयो ॥ २१५ ॥

अर्बखर्बलौंद्रर्बहै, उदयअस्तलौंराज ॥
भक्तिमहातमनातुलै, येसबकौनेकाज २१६

अर्ब खर्ब लौं द्रव्य भई अथवा अर्ब खर्ब लौं विद्या को षट जानाभयो साखी शब्द चौपाई दोहा कण्ठभये सब शास्त्र कण्ठ भये व उदय अस्तलौं राज्य भयो बड़ो बादशाह भयो सबको अपने बश कै लियो अथवा महन्त भयो पण्डित भयो सबको उदय अस्त लौं चेला करि लियो और शास्त्रार्थ करिकै जीति लियो और मन न जीत्यो तो कहा कियो भक्ति के माहात्म्य को नहीं तुलै है ॥ २१६ ॥

मच्छ बिकाने सब चले, ढीमरके दरबार ॥
रतनारीअँखियांतरी, तू क्यों पहिरा जार २१७

मन में लागिकै सबजीव मच्छमाया को अनुभव ब्रह्म है ताही के हाथ जीव बिकाय गये और ढीमर के दरबार सब चले जायँ हैं अर्थात् काल मनरूपी जाल में सबको फँदायलेइ है ताही के दरबार सब चले जायँ हैं अर्थात् माया के मारिबे को सब उपाय करै हैं कि माया को नाश कैकै ब्रह्म ह्वै जायँ मनरूपी जाल में फन्दे मछरी जो माया को अनुभव ब्रह्म ताही के साथ बिकाय गये अर्थात् वही में लीनभये ताहू पै काल ते न बचे सो साहब

कहै हैं कि तैं तो मेरा है तेरे ज्ञान नयन रतनारे रहेहैं कहे मोमें तेरो अनुराग रह्यो है तैं काहे मनरूपी जाल में परिकै काल के दरबार चलो जाय है जामें मेरो अनुराग है वे आपनो ज्ञान नयन खोलु मेरी निर्गुण भक्ति छागुणवारी है सो करु मेरे पास आइकै मनमाया काल ते बचि जायगो ॥ २१७ ॥

पानी भीतर घर किया, शय्या किया पतार ॥
पांसा पराकरम को, तब मैं पहिराजार २१८

जीवमुख ॥ जीव कहैहैं कि मैं बाणीरूप पानी में घर कियो है गुरुवालोग बाणी को उपदेश करिकै वही बाणीरूप पानी में डारिदिये व संसाररूपी पतार है बन तामें शय्या किया तब कर्म को पांसा पर्‌यो तामें मनरूपी जाल मैं पहिर्‌यो अर्थात् मनरूप जाल में फँदिगयो ॥ २१८ ॥

मच्छहोय ना बचिहो, ढीमर तेरे काल ॥
जेहिजेहि डावरतुमफिरौ, तहँतहँ मेलैजाल २१९

हे जीव ! जो तुम मच्छ जो है माया को अनुभव ब्रह्म सोई ह्वैकै जो बाचा चाहौ तो न बाचोगे तेरो फँदावनवारो ढीमर जो है मन सोई काल है सो तुमको फँदायकै कालके घर पहुँचाय देइगो अर्थात् जो ज्ञानकरि ब्रह्महू ह्वै जाउगे तबहूं माया धरिही लै आवेगी अथवा समाधि करिकै प्राणको ब्रह्माण्ड में पठाय कै ज्योति में लीनौ होउगे तबहूं माया धरि लै आवैगी तेहिते जौने जौने मत जे डाबर तामें फिरौगे कहे मत में लागौगे तहाँ तहाँ या मनरूपी ढीमर जाल फेंकिकै तुमको धरिही लै आवैगो तेहि ते मन बचन के परे जो भक्तियोग तौनेको जानौ तब वह काल ते बचौगे सो भक्ति के गुण पाछे कहिआये हैं व भक्तियोग मन बचन के परे है तामें प्रमाण कबीरजी के शब्दावली ग्रन्थ को ॥ अवधू ऐसा योग बिचारा। जो अक्षरहू सों है न्यारा ॥ जौन पवन तुम गङ्ग चढ़ावो करौ गुफा में बासा। सोतो पवन गगन

जब बिनशै तब कह योग तमासा ॥ जबहीं बिनशै इंगला पिंगला बिनशै सुषुमन नारी । जो उनमुनि सो नाड़ी लागी सो कहरहै तुम्हारी ॥ मेरुदण्ड में डारिदुलैचा योगी आसन ल्याया। मेरुदण्ड की खाक उठैगी कच्चे योग कमाया ॥ सो तो ज्योति गगन में दरशै पानी में ज्यों तारा । बिनशो नीरन सों जब तारा निसरौगे केहि द्वारा ॥ द्वैतलाग बैराग कठिनहै अटके मुनि जन योगी। अक्षर लों सब खबरि बतावै जहँ लों मुक्ति बियोगी ॥ सो पद कह्यो कहे सो न्यारा सत्य असत्य निबेरा। कहै कबीर ताहि लखु योगी बहुरि न करिये फेरा ॥ २१९ ॥

बिन रसरी गर सब बँध्यो, तामें बँधा अलेख ॥
दीन्हो दर्पण हाथ में, चशम बिना क्या देख २२०

गुरुमुख ॥ बिन रसरी सबके गर बाँधिलियो ऐसो जो है धोखा ब्रह्म तामें अलेख जे जीव हैं ते बँधे हैं साहब कहै हैं तिनके हाथ में दर्पण दियो रामनाम बताइदियो सो चशम तो हैं नहीं कहे रामनाम को ज्ञान तो है नहीं आपनो रूप कैसे देखैं कि मैं साहब को अंश हौं मकार स्वरूप हौं जब आपनो रूप न जान्यो तब मोको कहा जानै ॥ २२० ॥

समुझाये समुझै नहीं, परहथ आप बिकाय ॥
मैं खैंचत हौं आपको, चला सो यमपुर जाय २२१

साहब कहै हैं कि मैं बहुत समझाऊं हौं कि तैं मेरो है मेरे पास आउ आन के हाथ कहां बिकान जाय है नाना मतन में लागै है ब्रह्म में लागै है कि आपही को मालिक मानै है सो मैं बहुत खैंचौ हौं आपनी ओर कि तैं मेरे पास आउ यह यमपुरही को चलो जाय है ॥ २२१ ॥

लोहे केरी नावरी, पाहन गरुवा भार ॥
शिरमें बिषकी मोटरी, उतरन चाहै पार २२२

या काया लोहे की नाव संसारसमुद्र पार जाबे को है मन

पाहन ताको गरुवा भार भरो है तापर बिषयरूप बिषकी मोटरी शिरपर लीन्हे है सो जीव कैसेके पारजाय ॥ २२२ ॥

कृष्णसमीपी पाण्डवा, गले हेवारहि जाय ॥
लोहाको पारस मिलै, काई काहेक खाय २२३

कृष्णसमीप के बसनवारे पाण्डवा ते हेवार में गलेजाय सो कृष्णचन्द्रको जो वे जानते तो हेवार में काहेको जाते काहेते जो पारसमें लोहा छुइजातो है तामें काई नहीं लगै है अर्थात् सोना ह्वैजाय है साहबको जाननवारो पारसही ह्वैजाय है यामें या हेतु है कि जे नीकीतरह साहब को जानै हैं ते यही देह जाय हैं सो गोपी याही देह गई हैं सो ब्रह्मवैवर्तक में प्रसिद्ध है सो गोपिका नीकी प्रकार जान्यो है ॥ २२३ ॥

पूरब ऊगै पश्चिम अथवै, भखै पवन को फूल ॥
ताहूको तो राहु गरासै, मानुष काहेक भूल २२४

पूरबते सूर्य उगै हैं और पश्चिम अथवै हैं पवन को फूल भखैं हैं अर्थात् प्रबल पवन चलैहै वाही भ्रमत रहै हैं ऐसे सूर्य हैं तिनहूं सूर्य को राहु गरासै है अरे मनुष्य ! जो तैं भूले है कि पवनते मैं आत्मा को चढ़ायलेउँगो हजारनवर्ष पवनै खाय जियैगो मुक्त ह्वैजायगो सो तैं केते दिन पवन खायगो जे सूर्य केतो दिन पवन खायो ताहू को कालराहु गरासै है तैं कैसे काल ते बचौगे॥२२४॥

नैनके आगे मन बसै, पल पल करै जो दौर ॥
तीनि लोक मनभूप है, मनपूजा सब ठौर २२५

ज्ञाननयन के आगे मनहीं बसै है वह धोखाब्रह्म मनहीं को अनुभव है पल पल में दौरै है नयनबिषयन में लगै है नानामतन में लगै है नानाज्ञान बिचार करै है तीनि लोक में या मनहीं भूप है मनहीं की पूजा सबठौर होइ है अर्थात् मनहीं ब्रह्म है पुजावै

है मनहीं जीवात्मा को ज्ञान करै है कि महीं मालिक हौं जो मन के परे साहब हैं ताको कोई नहीं जानै हैं ॥ २२५ ॥

मनस्वारथ आपहि रसिक, विषयलहरिफहराय ॥
मनके चलतै तन चलत, ताते सरबसु जाय २२६

या आपनो स्वारथ मनहीं को मानिलियो मनको रसिक आपही भयो अर्थात् मनको रस आपही लेइ है मनके किये जे पाप पुण्य तिनको भोगै या आपही बन्यो है याही हेतु ते याके विषय लहरि फहराय रही है सोई विषयन को जब मन चल्यो तब जीवहु चल्यो मनके चलते तनहुँ चल्यो जाय है विषय करन को ताते सरबसु हानि या जीवकी होती है अर्थात् विषय लिये पापादिक कर्म कियो नरकको गयो और येई विषयन लिये अप्सरन को भोगकरै है नानायज्ञादिक कियो स्वर्ग को चलोगयो सो सरबसु याको साहब है तिनके ज्ञान की हानि हैगई पाण्डवन के दृष्टान्त ते उपासनाकाण्ड व सूर्य के दृष्टान्त ते योगकाण्ड व मन के अनुभव के दृष्टान्त ते ज्ञानकाण्ड और विषय लहरि के दृष्टान्त ते कर्मकाण्ड कह्यो सो इनमें लगिकै नित्यबिहारी साकेत-निवासी जे श्रीरामचन्द्र तिनको जीव भूलिगये याही ते जीवन को जरा मरण नहीं छूटै है ॥ २२६ ॥

ऐसी गति संसारकी, ज्यों गाड़र की ठाट ॥
एक परी जो गाड़ में, सबै जात तेहि बाट २२७

या संसार की ऐसी गति है जैसे गाड़र की पाँति जो एक गाड़ में गिरै तो वाही राह सिगरी गिरती जाय हैं सो या संसार को भेड़ियाधसान यही है एक जो कौनो मत गहै तो सिगरे वा मत गहैं नीक नागा को बिचार न करैं ॥ २२७ ॥

वा मारग तो कठिन है, तहँ मति कोई जाय ॥
जे गे ते बहुरे नहीं, कुशल कहै को आय २२८

वा मार्ग तो महाकठिनहै जे साहबके पास जाय हैं ते नहीं लौटै

हैं उनको जनन मरण नहीं होइ है इहां फिरि आइकै वा मार्ग की खबरि को कहै अर्थात् कुशल को बतावै रहिगे कुसंगी तिनको संग करिकै जीव नरक को चले जायहैं साहब को न जाने ॥ २२८ ॥

मारी मरै कुसंग की, केरा के ढिग बेर ॥
वह हालै वह अँग चिरै, बिधिने संग निबेर २२९

केरा के साथ बेर जामै है तो जैसे बेरके हाले केराको अङ्ग फटि जाय है वाके काँटा ते तैसे कुसंग कीन्हे साहब को ज्ञान जातरहै है गुरुवन के बचन जे हैं तेई काँटा हैं गुरुवालोग बेर हैं ॥ २२९ ॥

केरा तबहिं न चेतिया, जब ढिग लागी बेरि ॥
अबके चेते क्या भया, काँटन लीन्हो घेरि २३०

गुरुमुख ॥ साहब कहै हैं कि अरे केरा अरे जीवो ! तैं तो बड़ो कोमल है तब न चेत कियो जब तेरे समीप बेर लागी अर्थात् गुरुवालोग उपदेश करनलगे अब तेरे चेते कहा भयो अब तो उपदेशरूप काँटा तोको घेरिलियो मेरे ज्ञानको फारिडास्यो अब कहा चेतैहै तामें प्रमाण "आछे दिन पाछे गये, कियो न हरिसों हेत। अब क्या चेते मूढ़ तैं, चिड़िया चुनिगईं खेत" ॥ २३० ॥

जीव मरण जानै नहीं, अन्ध भया सब जाय ॥
बादी द्वारे दादि नहिं, जन्म जन्म पछिताय २३१

सो कबीरजी कहै हैं कि साहब या प्रकार ते उपदेश करै हैं पै जीव को कोई मरण नहीं जानै है कि हम मरिजायँगे हमारो जनन मरण न छूटैगो सो एक तो आंधरही रहे साहब को ज्ञान नहीं रहो तापै गुरुवन को उपदेश भयो आंधर ते आंधर होत जायँ हैं बादी के द्वारे दादि नहीं पावै अर्थात् जासों पूछै हैं कि हम कौन के हैं हमारो जनन मरण कैसे छूटै नरक ते कौन हमारी रक्षा करै तो वेतो बादी हैं साहबको कैसे बतावैं और और मतमें लगाय दियो फिरियादिहू किये साहबको न पायो ताते जगत् में जनमि २

पछिताय हैं जनन मरण न छूट्यो गुरुवासाहब को ज्ञान भुलाय दियो तामें प्रमाण विप्रमतीसी को ॥ बिन परशन दरशन बहुतेरे ह्वै हैं ब्रह्मज्ञानी। बीज बिना बिज्ञान कथैगो, धोखाकी सहिदानी॥ कृतिमउपासी कर्मबिलासी जायँ ते जन यमद्वारं। हम करता भजि करता ह्वै रहे औरै के उपकारं॥ राम कहैगा सो निबहैगा उलटि रहै जो गाड़ा। धोखा दुंदुर बहुत उठैगा रामभक्ति के आड़ा॥ हिन्दू तुरुक दोऊ दल भूले, लोक वेद बटपारं। सतगुरु बिना सिद्धि नहिं कोइ खिरकी कै न उघारं॥ २३१॥

जाको सतगुरु ना मिल्यो, व्याकुल चहुँदिशि धाय॥
आँखि न सूझै बावरा, घर जारै घूर बुताय २३२

गुरुमुख॥ जाको सतगुरु नहीं मिले हैं सो व्याकुल ह्वैकै चारों ओर धावै है कहूं ब्रह्म में कहूं नाना ईश्वरन में नानामतन में लागै है कि हमारी मुक्ति ह्वैजाय सो अरे बावरे! तेरी आंखिन में नहीं सूझै है औरे औरे मतन में निश्चय करै है सो घूर है ताको कहा बुतावै है मेरो रूप और आपनो रूप ताको तो जानु या घरतो जरो जाय है ताको बुताउ जामें जनन मरण छूटै घूर बुताये कहा है॥ २३२॥

अनतबस्तु जो अनतैखोजै, केहिबिधिआवै हाथ॥
ज्ञानी सोई सराहिये, पारिखराखै साथ २३३

श्रीकबीरजी कहै हैं कि अनतकी वस्तु अनतै खोजै है कहे यह जीव साहब को अंश है सदाको दासहै तौने को कहैहैं कि ब्रह्मको है देवतन को है ईश्वरन को दास है सो जौने साहब को दास है ताको तो जानब ही न कियो आपनो स्वरूप कौनी रीति ते जानै सो हम तो सोई ज्ञानी को सराहते हैं जो पारिख अपने साथ राखै है कि हम साहब के हैं दूसरे के नहीं हैं न ब्रह्म के न माया के न ईश्वरन के हैं सोई सांचे ज्ञानी को हम सराहते हैं॥ २३३॥

सुनिये सबकी, निबेरिये अपनी ॥
सिन्धुर को सेंदुरा, झपनी की झपनी २३४

जहाँ जहाँ सुनिये तहाँ तहाँ साहबही की बात निबेरि लीजिये और मत खण्डन करिडारिये काहेते कि वेद शास्त्र सोई है जामें साहबको परत्व होइ जो कहूं वेद शास्त्र करिकै साहबको न जान्यो ताको उपदेश यहि रीति ते जैसे सिन्धुर जो हाथी ताको सेंदुर शृङ्गार कियो वे शुण्डते धूरि भरिलियो झपनी की झपनी कहे जैसे रज झपिगई तैसे जबलौं उपदेश सुन्यो तबलौं ज्ञान रह्यो फिरि नहीं रहै और जौने वेदशास्त्र में साहब को परत्व होइ सोई अर्थ तामें प्रमाण चौरासी अङ्गकी साखी ॥ रामनाम निज जानिले, येही बड़ा अरत्थ ॥ काहेको पढ़ि पढ़ि मरै, कोटिन ज्ञान गरत्थ ॥२३४॥

बाजनदे वा यन्त्ररी, कलिकुकुरीमतिछेर ॥
तुझे बिरानी क्या परी, तू आपनी निबेर २३५

जे और और बातैं सब कहै हैं सो या शरीर यन्त्र कहे बीणा है जैसो बजवैया बजावै है तैसो बाजै है ऐसे या शरीर मन के आधीन है जहां चलावै है तहां चलैहै कहूं बक बक करावै है कहूं ब्रह्म में लगावै है नानामतन को सिद्धान्त करै है सो वा यन्त्र को बाजनदे मन बैकल कुकुरिया है वाको बिष जो तेरे चढ़ैगो तो तुहूं बैकल ह्वै मरिजाइगो अर्थात् चौरासी योनि में परैगो सो तोको बिरानी कहा परी है तैं आपनी निबेरु जो तेरे यन्त्र बाजै हैं सुरतिकमल में गुरू रामनाम ध्वनि उपदेश देइँ हैं ताको ध्यान करु रामनाम शब्द सब शब्द ते अलग है सोई साँच है और सब मिथ्या हैं सो तैं रामनाम ते सनेह करु रामनाम को सनेही मरत नहीं है तामें प्रमाण कबीरजी को ॥ शुन्य मरै अजपा मरै, अनहदहू मरिजाय ॥ रामसनेही ना मरै, कह कबीर समुझाय ॥ २३५ ॥

गावैं कथैं विचारैं नाहीं, अनजाने को दोहा ॥
कहकबीर पारसपरशे बिन, ज्यों पाहन बिचलोहा २३६

नानापुराण नानाशास्त्र नानामत गावै हैं और उनको कथनी करैहैं और और को समुभावै हैं प न्तु सर्वशास्त्र को अर्थ साहब ही हैं यह नहीं बिचारै हैं जैसे शुक चित्रकूटी राम कहिदिये न चित्रकूट को अर्थ न राम को अर्थ जानै हैं आनै में आन साजै हैं रसाभाव करिदिये हैं ऐसे सर्वशास्त्र को सिद्धान्त जो साहब पारसरूप तिनको तो जानतही नहीं है कौनी रीति जीव लोहा कञ्चन होइ अर्थात् जब स्पर्श होय उनको जानि उनमें लगै भजन करै तब कञ्चन होय ॥ २३६ ॥

प्रथमै एक जो हो किया, भया सो बारहबाट ॥
कसत कसौटी नाटिका, पीतर भया निराट २३७

प्रथम में यह जीवको एक कियो कहे एक राह में लगायो कि मेरी भक्ति करैगो तो संसारते छूटि जायगो और यह बारह बन भयो कहे आपने रूपी बाण को बारह लक्ष में लगायो अर्थात् छः शास्त्र के सिद्धान्त में छः दर्शन में लगाय दियो बारहबाट भयो मोको न जान्यो सो जब ज्ञानरूपी कसौटी में कस्यो कि साहब को ज्ञान है कि नहीं तब पीतरहीं ह्वैगयो जगत्मुखै ठहस्यो साहबमुख न ठहस्यो साहब को ज्ञान सोना न ठहस्यो ॥ २३७ ॥

कबिरन भक्ति बिगारिया, कङ्कर पत्थर धोय ॥
अन्दर में बिष राखिकै, अमृत डारै खोय २३८

कबिरा जे जीव हैं ते भक्ति को बिगारि डास्यो कङ्कर जो है जौने को पत्थर जो है मन तामें धोयकै ॥ पाहन फोरि गङ्ग यक निकरी चहुँ दिशि पानी पानी ॥ या पदमें पाहन मनको लिखि आये हैं सो पाषाण में जो कङ्कर धोवै तो और चूर चूर ह्वैजाय सो मेरे भक्तिरूपी जल में आपने अणु जीव कङ्कर को तैं नहीं धोये पाथर में धोये ताते चूर चूर ह्वै नानामत नानादेवमें लागे

आपने स्वरूप को न जाने अन्दर में बिषयरूपी बिष राखि अमृत रूप साहब को ज्ञान ताको खोइ डास्यो ॥ २३८ ॥

रहियएककी भय अनेककी, बेश्या बहुतभतारी ॥
कह कबीर काकेसँग जरिहै, बहुतपुरुषकी नारी २३८

गुरुमुख ॥ साहब कहै हैं कि हे जीव! तैंतो मेरो रह्यो है सो तैं अब बहुत मतन में लगिकै बहुत मालिक मानन लग्यो सो कौन तेरो उद्धार करैगो बहुतभतारी बेश्या काके काके साथ जरैगी ॥ २३९ ॥

तन बोहित मन काग है, लख योजन उड़िजाय ॥
कबहीं दरिया अगम बह, कबहीं गगनसमाय २४०

ये चारिउ शरीर बोहित कहे नाव हैं तामें मनरूपी काग बैठो है सो लख योजन लौं उड़िजायहै कबहूं संसारसमुद्र में बहत रहै है व कबहूं पँचवाँ शरीर जो कैवल्य चैतन्याकाश अगम जायबे लायक नहीं तामें महाप्रलयादिकन में समाय है सो जे हरि की शरण जाय हैं ते यहि संसारसमुद्र को गोखुर की तुल्य उतरि जायहैं तामें प्रमाण ॥ इच्छा कर भवसागर, बोहित राम अधार । कह कबीर हरि शरण गहु, गोबछ खुर बिस्तार ॥ ३४० ॥

ज्ञानरत्न की कोठरी, चुपकरि दीन्हो ताल ॥
पारखि आगे खोलिये, कुञ्जी बचन रसाल २४१

ज्ञानरत्न की जो कोठरी है तामें चुपको तारा दीन्हेही रहिये जो कोई समुझनेवारो पारखी होइ ताहीके आगे रसाल बचन कुञ्जी ते चुपको तारा खोलिकै ज्ञान को प्रकट करिये काहेते कि जे नहीं समुझै हैं तिनके आगे न कहिये साहब को ज्ञानरत्न वे कहा जानैं ॥ २४१ ॥

स्वर्ग पतालके बीच में, द्वै तुमरी यक बिद्ध ॥
षटदर्शन संशय परो, लखचौरासी सिद्ध २४२

यह स्वर्ग पातालरूपी वृक्ष में जीव ईश्वररूप दुइ तुमरी लगी हैं तामें जीवरूपी तुमरी बेधी है कहे जीवही ते नानाशब्द निकसे हैं शरीर सारी हैं सो येई जे जीव हैं षट्दर्शन आदिदैके तिनको नानामत करिके संशय परो है साहब को नहीं जानै हैं एक सिद्धान्त नहीं पावै हैं तिनको चौरासी लाख योनि सिद्धि बनी हैं भटकतही रहै हैं ॥ २४२ ॥

सकलोदुरमति दूरिकरु, अच्छाजन्म बनाउ ॥
कागगवनबुधि छोड़िदे, हंसगवनचलिआउ २४३

साहब कहै हैं कि अरे जीव! तेरो जो सकल है शरीर सोई दुर्मति है सो पांचो शरीरन को छोड़ि दे व आपनो अच्छो जन्म बनाउ कागबुद्धि को त्याग मेरो दियो हंस शरीर तामें टिकिकै मेरे पास आउ ॥ २४३ ॥

जैसी कहौं करौ जो तैसी, राग द्वेष निरुवारै ॥
तामेंघटैबढ़ैरतिऔनाहिं, यहिविधिआपसँभारै २४४

गुरुमुख ॥ साहब कहै हैं कि जैसो उपाय मैं तेरे छूटिबे को कहि आयों है तैसो करै और संसार में नाना राग द्वेष करि राखे हैं ताको निरुवारै मोमें प्रीति रत्तिउ भर घटै न पावै एक रस ही आवै ॥ २४४ ॥

द्वारे तेरे राम जी, मिला कबीरा मोहिं ॥
तूतो सबमें मिलि रहा, मैं न मिलौंगा तोहिं २४५

साहब कहै हैं कि हे जीव! तेरे मुखद्वार में मेरो राम अस नाम बनो है ताको भजन करि हे कबीर जीवो! मोको मिलौ जो कहौ कि साहब दयालु हैं वोई मिलिबे की सामर्थ्य देयँगे सो सत्य है तेरी दया मोको लगै है परन्तु तैं सब में मिलि रहा है ताते मैं तोको न मिलूंगा तैं सब छोड़ि दे तो मैं तोको आपसे मिलौंआइ ॥ २४५ ॥

भर्म परा तिहुँलोक में, भर्म बसा सब ठाउँ ॥

कहहि कबीर पुकारिकै, बसै भर्म के गाउँ २४६

कबीरजी कहै हैं कि हे जीव! साहब को तैं कैसे मिलै काहेते कि तीनोंलोक कर्म भर्म जोहै धोखा ब्रह्म सो भरो है तिनमें भर्म बसो है भरम ही में सब मिलि रहे हैं भरम के पार जे साहब हैं तिनको तो जानवेही न कियो ॥ २४६ ॥

रतन लड़ाइनि रेत में, कङ्कर चुनिचुनि खाय ॥
कहकबीरयह अवसर बीते, बहुरिचलेपछिताय २४७

रतन जोहै साहब को ज्ञान ताको रेत में लड़ाय कहे लगाय दियो अति कठोर जोहै कङ्कर ब्रह्मज्ञान तामें आत्मा को लगायो चुनि चुनि खान लग्यो सो कबीर जी कहै हैं कि जब या अवसर बीति जायगो अर्थात् शरीर छूटि जायगो तब पछितायगो वा धोखाब्रह्म में कुछ न मिलैगो ॥ २४७ ॥

जेते रेणु बनस्पती, औ गङ्गाकी रेणु ॥
पण्डित बिचारा क्या कहै, कबिर कहै सुखबेणु २४८

सारासार के बिचार करनेवारे पण्डित तोको केतो समुझावैंगे कबीरजी कहै हैं कि जेतो मैं समुझायो है कि बनस्पती पत्र गिनि जायँ व गङ्गाकी रेणु गनी गिनिजायँ परन्तु मेरे मुखके बैन गने नहीं गिनिजाय हैं तऊ न तुम बूझ्यो ॥ २४८ ॥

हम जान्यो कुल हंसहो, ताते कीन्हो सङ्ग ॥
जो जनत्यों बक बरणहो, छुवन न देत्यों अङ्ग २४९

कबीरजी कहैहैं कि हमतो तुमको हंस के कुल में जानते रहेहैं ताते तुमको उपदेश कियो तुम्हारो सङ्ग कियो है जो तुमको बकै के बर्ण जानते कि हंस नहीं हो तो एकौ अङ्ग छुवन न देत्यों अर्थात् उपदेश की बातहू न चालतो उपदेश तो कौन ॥ २४९ ॥

गुणियातो गुणको गहै, निर्गुणगुणहि घिनाय ॥
बैलहि दीजै जायफर, क्या बूझै क्या खाय २५०

गुणिया कहे जो सगुण होय है सो गुण को गहैहै सत रज तम को जो धारण करैहै सो अशुद्धई रहै है ते माया ते नहीं छूटैहैं और जो निर्गुण उपासक होइ है सो सगुणको घिनाय है सो निर्गुणोवाले सगुणवाले साहब के गुणको कहाजानैं वे तो सगुण निर्गुण के परे हैं मायाकृत गुणते रहित हैं दिव्यगुण सहितहैं काहे ते कहैहैं कि बैलके आगे जो जायफर धरि दीजिये तो कहा बूझै क्या खाय ऐसे वे साहब के गुण को कहाजानैं ॥ २५० ॥

अहिरहु तजि खसमहु तज्यो, बिना दाँतको ढोर ॥
मुक्ति परी बिललाति है, बृन्दाबन की खोर २५१

बिना दाँतको ढोर जो है बूढ़ा गाय बैल ताको अहिरो चराइबो छांड़िदेइ है और खसम जो है बैलको मालिक सोऊ छोड़ि देइ है अर्थात् बूढ़ा जानिकै कि मेरे कामको नहींहै तब वह बैल बृन्दाबनकी खोरि बिललानलग्यो ऐसे जब मनरूपी दाँत उखारिडार्‌यो तब अज्ञान अहिर याको छोड़िदियो व याको खसम जोहै माया शबलित ब्रह्म सो जब मन न रहिगयो तब याहू छांड़ि दियो तब आपही आप मुक्त ह्वैगयो सर्वत्र साहबही को देखन लग्यो जैसे बृन्दाबन में डारमें पातमें कृष्ण देखि परैहैं मुक्ति परी बिललाइ है काको मुक्त करै ऐसे यहू सर्वत्र साहबको देखने लग्यो मुक्तही ह्वैगयो मुक्ति काको मुक्तकरै तामें प्रमाण " सब नदियाँ गङ्गाभई सब शिल शालग्राम। सकलौ बन तुलसी भयो चीन्हौ आत्माराम " ॥ २५१ ॥

मुखकी मीठी जे कहैं, हृदया है मति आन ॥
कह कबीर तेहि लोगसों, रामौ बड़े सयान २५२

जो या भाँतिते मनको त्यागिकै सर्वत्र साहबको देखैहैं तिनको साहब सर्वत्र देखिपरै हैं और जिनके मनमें व मुख में आनै आन है तिनको कबीरजी कहैहैं कि रामऊ बड़े सयान हैं अर्थात् उनते दूरि रहैहैं ॥ २५२ ॥

इतते सबतौ जातहैं, भार लदाय लदाय ॥
उतते कोइ न आइया, जासों पूछौं धाय २५३

नानाकर्म के नानाउपासना के नानाज्ञान के भार लदाय लदाय इतते सब जात हैं परन्तु उहांते ऐसा कोई न आया जासों धायके उहांकी खबरि पूछौं कि कौन फल पाया सो आपनेही जन्म की खबरि नहीं जानै साहबकी खबरि कहाजानै ॥ २५३॥

भक्ति पियारी रामकी, जैसे प्यारी आगि ॥
सारा पाटन जरि गया, फिरि फिरि ल्यावे मांगि २५४

यह भक्ति साहब की बहुत पियारी है जैसे आगि पियारी होइ है कि आगि लगी व सारा पाटन कहे शहर जरिजाय पुनि आगी की चाहना बनीही रहैहै पुनि पुनि मांगि लै आवै है आपनी करैहै कामी लोग ऐसे साहब की भक्ति के तो लोग साहब की भक्तिकरि संसारते पार ह्वैगये परन्तु अबतक जो कोई भक्तिकरै है सो पियारै होत जाय है संसार ते उतरिजाय है ॥ २५४ ॥

नारि कहावै पीउकी, रहै और सँग सोइ ॥
जारमीतहिरदैबसै, खसम खुशी क्या होइ २५५

नारि तो अपने प्रीतम की कहावै है व आनपति लैकै सोइ रहै है तो खसम कैसे खुशी होय ऐसे यह जीव साहबको अंश है और और मत में लग्यो कहीं ब्रह्ममें कहीं माया में सो साहब कैसे खुशी होय ॥ २५५ ॥

सज्जन तौ दुर्जनभया, सुनि काहूको बोल ॥
काँसा ताँबा ह्वैरहा, नहिं हिरण्यका मोल २५६

सज्जन शुद्ध जीव हैं ते गुरुवालोगन के बोल सुनिकै दुर्जन ह्वै गये सो जो हिरण्य का मोल है सो जातरहा काँसा ताँबा की तुल्य ह्वैरहा है ॥ २५६ ॥

बिरहिनसाजीआरती, दर्शन दीजै राम ॥

मुयेते दर्शन देहुगे, आवै कौने काम २५७

कबीरजी कहै हैं कि जे श्रीरामचन्द्र के बिरही जीव हैं ते आरती साजे खड़े हैं कि जो रामजी मिलैं तो आरती करैं संसार छाँड़ि एक तुम्हारे मिलिबेकी आशा किये हैं सो हे साहब ! दर्शन दीजै मुये ते दर्शन तो देबही करोगे परन्तु और जीवन के काम न आवोगे काहेते वे तौ उपदेश करहो न आवैंगे साहब बिरही को मिलै है तामें प्रमाण चौरासी अङ्गकी साखी "बिरहिन जरती देखिकै, साईं आये धाय ॥ प्रेमबुन्दते सींचिकै, हिय में लई लगाय" ॥ २५७ ॥

पलमें परलय बीतिया, लोगन लगीतमारि ॥
आगिलशोचनिवारिकै, पाछे करो गोहारि २५८

पलभरे में प्रलय तेरी होतिजाय है आयु क्षीण होती जाय है यही तमारि लोगन के लगी है फिरि वा घरी नहीं मिलै ताते आगिल शोच छाँड़िदेव जौन धन जोरि जोरि स्त्री लरिकन हेत धस्यो है पाछिल गोहारि करौ साहब को जानो जाते जनन मरण छूटै ॥ २५८ ॥

एक समाना सकलमें, सकल समाना ताहि ॥
कबिरसमाना बूझमें, तहाँ दूसरा नाहि २५९

एक जो ब्रह्म है सो सब जीवन में समाय रह्यो है और कबीर जी कहैहैं कि मैं बूझ में समान्यो है ब्रह्म के प्रकाशी व सब जगत् के अन्तर्यामी ऐसे जे श्रीरामचन्द्र तिनको जब बूझयो तब वही बूझ में समाय रह्यो है सर्वत्र साहबही को देखन लग्यो दूसरा न देखत भयो मुक्त है सांचा दास भयो तामें प्रमाण कबीरजी को ॥ जीवन्मुक्त हैरहै, तजै खलककी आस। आगे पीछे हरि फिरैं, क्यों दुख पावै दास ॥ २५९ ॥

यकसाधे सबसाधिया, सबसाधे यक जाय ॥
उलटि जो सींचै मूलको, फूलै फलै अघाय २६०

एक जो साहबकी भक्ति है ताके साधे सब सधिजाय है अर्थात् लोकौ परलोक बनिजाय है और सब साधेते अर्थात् नाना-मतन में लागेते एक जो साहबकी भक्ति सो जात रहै है व ऊपर ते वृक्ष के जलमें डारिराखै तो पत्ता फूल फल सरिजाय हैं व जो वृक्ष को मूलते सींचै तो फूलै फलै अघायके ऐसे सबके मूल साहब हैं तिनकी भक्ति कीन्हे सब फूलै फलै है दूसरे की चाह नहीं रहिजाय है दूसरे की उपासनामें संसार नहीं छूटैहै ॥ २६० ॥

जेहि बन सिंह न संचरै, पक्षी नहिं उड़िजाय ॥
सो बन कबिरनहीठिया, शून्य समाधि लगाय २६१

जेहि बाणीरूप बन में कहे जेहि बाणी ते ब्रह्म ज्ञानो कथै है तौनी बाणी में सिंह जे हैं शुद्धजीव साहब के जाननवारे ते नहीं संचरै हैं कहे नहीं जाय हैं व पक्षी जे हैं नाना मतवारे नाना शास्त्रवारे ते आपने आपने पक्षकरि ब्रह्मको बिचार करै हैं उड़ैहैं पार कोई नहीं पावै हैं सो तौने बनको कबीर जे हैं जीव सो हीठिया कहे हीठत भयो वही शून्य समाधि लगायकै साहब की प्राप्ति न भई तामें प्रमाण चौरासी अङ्गकी साखी " शून्य महल में सुन्दरी, रही अकेले सोइ। पीउ मिल्यो ना सुखभयो, चली निराशा रोइ" ॥ २६१ ॥

बोली एक अमोल है, जो कोइ बोलै जानि ॥
हिये तराजू तौलिकै, तब मुख बाहर आनि २६२

सो वे शून्यसमाधि लगायकै शून्य ब्रह्म में जाय हैं तिनको कहि आये अब ज्ञान करिकै जे ब्रह्म में लीन ह्वैहैं तिनको कहै हैं कि वह बोली सोहं अमोल ताको जो कोई जानिकै हिये के तराजू में तौलिकै मुख के बाहर लैआइकै बोलै कहे श्वास श्वास में यही जपै जात में सो आवत में हृदय तराजू में यही तौलै कि सो पार्षदरूप हंस साहब को है ॥ २६२ ॥

वोहूतो वैसहि भया, तू मति होइ अयान ॥

तू गुणवन्ता वे निर्गुणी, मति एकै में सान २६३

श्रीकबीरजी कहैहैं कि योगी तो समाधि करिकै शून्य में गये व वहू जेहैं वह ज्ञानी सहज समाधिवारे तौनौ ज्ञान करिकै वैसे भये कहे वही शून्य में समाय रह्यो तू मति अयान होइ कहे अज्ञानी होइ तूतौ गुणवन्ता कहे दिव्यगुण सहित जे साहब हैं तिनको है दिव्यगुण तेरहू है निर्गुण जो धोखाब्रह्म तामैं तू काहे सानैहै तू मति सान साँचा ह्वैकै तू असाँच काहे होइ है ॥ २६३ ॥

साधू होना चहहु जो, पक्का के सँग खेल ॥
कच्चा सरसों पेरिकै, खरी भया नहिं तेल २६४

जो तुम साधु होना चाहो तो पक्के जे साहब के जाननवारे तिनके संग खेल कहे सत्संग करौ जो तुम और नानादेवता नाना मतन में लगौगे तो तुम्हारो न लोकै बनैगो न परलोकै बनैगो जैसे कच्चे सरसों को पेरनो न तेलै भयो न खरी भई ॥ २६४ ॥

सिंहे केरी खालरी, मेढ़ा ओढ़े जाय ॥
वाणी ते पहिंचानिया, शब्दहि देत बताय २६५

सिंहकी खालरी कहे शुद्ध जीवनको वेष गुरुवालोग संसार में बनाये कण्ठी छापा टोपी दीन्हे हैं सबलोग जानैं कि बड़े साधु हैं जैसे सिंह की खालरी मेढ़ाको उढ़ाय देइ अर्थात् मढ़ि देइ तो सब सिंहेकी नाईं जानैहैं परन्तु जब भ्याँ भ्याँ बोलन लग्यो तब वाणी ते जानि परेउ कि सिंह नहीं है मेढ़ा है ऐसे जब गुरुवन को सत्सङ्ग कीन्ह्यो तब वाणी ते जानि परे कि ये साहब को नहीं जानै हैं वेषै भरि बनाये हैं इनते संसार न छूटैगो तामें प्रमाण चौरासी अङ्ग की साखी ॥ स्वामी भया तो का भया, जान्यो नहीं विवेक ॥ छापा तिलक बनायकै, दग्धै जन्म अनेक १ जप माला छापा तिलक, सरै न एकौ काम ॥ मन काचे नाचे वृथा, साँचे राचे राम ॥ २६५ ॥

ज्यहि खोजत कल्पन भया, घटही में सो पूर ॥

बाढ़े गर्व गुमानते, ताते परिगो दूर २६६

जौने मुक्ति को खोजत खोजत कल्पै भयो अर्थात् कल्पना करत करत कल्पनारूप ह्वैगया ब्रह्म में लीन भया मुक्ति को मूल जो रामनाम सो तेरे घटही में है ताको "अहं ब्रह्मास्मि" के गर्व ते तोको दूरि परिगयो अबहूं समुझ तो तेरे समीपही हैं॥२६६॥

दश द्वारे का पींजरा, तामें पक्षी पौन॥
रहिबेको आश्चर्य है, जायतो अचरज कौन २६७
रामहिसुमिरहिंरणभिरैं, फिरैं और की गैल॥
मानुष केरी खालरी, ओढ़ि फिरत हैं बैल २६८

रामनाम को तौ सुमिरै है परन्तु रामनाम जपिबे की बिधि गुरुते नहीं पाये बादबिवाद करत साधुनते भिरत फिरै हैं साहब को नहीं जानै हैं ते मानुष की खाल ओढ़े तो हैं परन्तु बैल हैं अर्थात् पशु हैं जानै नहीं हैं॥ २६७।२६८॥

खेत भला बीजौ भला, बोइये मूठी फेर॥
काहे बिरवा रूखरा, या गुण खेतै केर २६९

खेती तो नीकई है परन्तु तृणादिकन के जरको कारण वामें बनो है त्यहिते बिरवा उठै नहीं पावै तृण छायजाय है सो या गुण खेतै को है ऐसे खेत अन्तःकरण में नानाबासनारूप तृण जामि रहे हैं तामें रामनामरूपी बीज फेरि फेरि बोवै हैं परन्तु तृण बासनन के मारे लगै नहीं पावैं साहबमें प्रीति नहीं होइ देइ जब सत्संग करि कै निराय डारै तो तृण व रामनामरूप अंकुर दृढ़ ह्वै जाय साहब को जाननलगै संसार छूटि जाय पापजारे में नाम की बड़ी शक्ति है तामें प्रमाण "नाम्नीति यावती शक्तिः, पापनिर्दहने हरेः। तावत्कर्त्तुं न शक्नोति, पातकम्पातकी जनः॥ २६९॥

गुरु सीढ़ी ते ऊतरै, शब्द बिमूखा होइ॥
ताकोकाल घसीटिहै, राखिसकै नहिं कोइ २७०

गुरु के बताये साधनसीढ़ी में चढ़ो फिर उतरि और और साधन में लगो रामनाम ते बिमुख ह्वैगयो ताको काल नरक में घसीटिकै डारिही देइगो कोई नहीं राखि सकैगो ॥ २७० ॥

आगि जो लगी समुद्रमें, जरैसोकांदौझारि ॥
पूरब पश्चिम पण्डिता, मुयेबिचारिबिचारि २७१

या संसारसमुद्र में अज्ञानरूपी अग्नि लगी है सो पूरब पश्चिम के पण्डित कहे उदय अस्त के पण्डित बिचारि बिचारि मरे परन्तु अज्ञानरूपी अग्नि न बुतानि उपासना करिकै ज्ञानहु करिकै संसारसमुद्र सूखिहू गयो परन्तु वा मूल अज्ञानरूप कांदौ में फँसे जरे जाय हैं ॥ २७१ ॥

जो मोहिंजानै त्यहिमैं जानौं, लोक वेदका कहा न मानौं ॥
भूमुरघाम सबैघटमाहीं, सबकोउबसैशोककीछाहीं २७२

गुरुमुख ॥ अज्ञानरूपी घाम ते अन्तःकरणरूपी भूमि सबकै तपिरही है शोकरूपी जे नाना उपासना तिनकी छाया चाहै है परन्तु वही ते और तप्त होय है शीतल नहीं होइहै सो मोको तो जानतही नहीं हैं मैं वाको काहे को जानौं जो कोई मोको जानै तो मैं वाको जानौं जानबही करौं लोकवेद तो कहतही है कि जो जाकोहै सो ताहूको जानै है सो या लोक वेद को कहा मानबही करौं अथवा कैसो पापी होइ जो मेरी शरण आवै तो मैं लोक वेद का कहा न मानूं वाको शरण में राखबई करौं वाके सम्पूर्ण पाप मही छुड़ाय देउँ तामें प्रमाण “ सकृदेव प्रपन्नाय तवास्मीति च याचते । अभयं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद्व्रतंमम” ॥ २७२ ॥

जौनमिला सो गुरुमिला, चेलामिला न कोइ ॥
छइउलाख छानबे रमैनी, एक जीवपर होइ २७३

श्रीकबीरजी कहै हैं कि एकजीवके उपदेशपर मैं छःलाखछानबेरमैनी युगयुग कह्यो पै मेरो कह्यो कोई न समझयो जो मिलो सो गुरुही मिलो चेला कोई न मिलो जो मेरो कहो बूझै साहब

को जानै संसार ते छूटै छानबे रमैनी में प्रमाण ॥ सहसछानबे और छःसाखा ॥ युग परमाण रमैनी भाखा ॥ २७३ ॥

जहँ गाहक तहँ हौं नहीं, हौं जहँ गाहक नाहिं ॥
बिन बिबेक भटकत फिरै, पकरिशब्दकी छाहिं २७४

गुरुमुख ॥ जहां नाना ईश्वर नाना उपासना नाना ज्ञान इन एकहूका जहां गाहक है तहां मैं नहीं हौं अथवा जहां कौनिहूं बस्तु की चाहहै तहां मैं नहीं हौं जहां कौनिहूं बस्तु की चाह नहीं है तहां मैं हौं सो बिना बिबेक कहे बिना सांच असांचके जाने अर्थात् सांच जो रामनाम ताके बिना जाने गुरुवालोगन के शब्द की छांह पकरिकै संसार भटकत फिरैहै जनन मरण नहीं छूटैहै जब रामनाम जानै तब संसारते छूटै तामें प्रमाण " सप्तकोटिमहा मन्त्राश्चित्तविभ्रमकारकाः । एक एव परो मन्त्रो राम इत्यक्षर-द्वयम् " ॥ २७४ ॥

शब्द हमारा आदिका, इनते बली न कोइ ॥
आगे पाछे जो करै, सो बलहीना होइ २७५

गुरुमुख ॥ साहब कहैहैं कि शब्द जो है हमारो रामनाम सो आदिका है अर्थात् रामनामहीं ते सबकी उत्पत्ति भई है सो या रामनामते बली कोई नहीं है यह आदिशब्द जो रामनाम ताके जपिबे में जो आगे पीछे करैहै अर्थात् याको बलछोड़ि और देव-तनको बल मानै है सो बलहीन होइ है अर्थात् मुक्ति होनेको बल नहीं रहिजाय ॥ २७५ ॥

नग पषाण जग सकलहै, लखि आवै सबकोइ ॥
नग ते उत्तम पारखी, जग में बिरला कोइ २७६

या जगमें नग जो है तिहारो मन सो पाषाण ह्वैरह्यो है त्यहिते तुमहूं पाषाण ह्वैगयो मनमें मिलिकै जग ह्वैगये सो वही में आवै है वही में जाइहै सो नग जो है मन त्यहिते उत्तम जे पारखी जीव हैं अर्थात् मनते न्यारे जे जीव हैं तौन जगत् में कोई बिरला

है और मनको माणिक पीछे बेलि में कहि आये हैं ॥ २७६ ॥

ताहि न कहिये पारखी, पाहन लखै जो कोइ ॥
नगनलयादिलसोंलखै, रतन पारखी सोइ २७७

जो कोई पाहनरूपी मनको देखैहै अर्थात् जब भरम जाके मन बनोरहैहै ताको पारखी न कहिये और जो कोई नर आपनो आत्मारूप जो है नगस्वस्वरूप सो आपने दिल में रामनाम में देखैहै अर्थात् मकारस्वरूप जो है आपनो स्वस्वरूप ताको रकार रूप जे हैं साहब तिनके समीप देखै सोई पारखी है जब नग मुंदरी में जड़िजाय है तबहीं शोभा होयहै नहीं तो पाहनैहै ॥ २७७॥

सारीदुनिया बिनशती, अपनी अपनी आगि ॥
ऐसा जियरा ना मिला, जासों रहिये लागि २७८

सारी दुनिया आपनी आपनी आगिमें कहे कोई ब्रह्ममें लागि के कोई नानादेवतनमें लागिकै कोई नानामतन में लागिकै बिशेष ते बिनशि रहे हैं साहब को नहीं जानै हैं सो कबीरजी कहैहैं ऐसा जियरा कहे रामोपासक सन्त कोई न मिला जासों लागि रहैं अर्थात् सत्संग करौं कहे जे साहबको नहीं जानैं ते बिनशिजाय हैं तामें प्रमाण "यश्च रामं न पश्येत यं च रामो न पश्यति ॥ निन्दितः सर्वलोकेषु स्वात्माप्येनं विगर्हते" ॥ २७८ ॥

सपने सोया मानवा, खोलि देखै जो नैन ॥
जीव परा बहु लूट में, ना कछु लेन न देन २७९

जो मानुष आपनी आँखि खोलिकै देखै तो सब स्वप्नै है यह जीव बहुत लूटमें पर्‍यो है नानामतन में नानाउपासनन में लग्यो है साहबको नहीं जानै ताते न कछु लेनहै न देनहै याते या आयो कि इनमें वृथै लागेहैं मुक्ति काहूकी दई नहीं दै जायहै या सब स्वप्न है तामें प्रमाण कबीरजी को गोरख पूछैहैं "कर्ताकोस्वरूपकौन। अण्डकास्वरूपकौन। अण्डपारबसैकौन। नादबिन्दुयोगकौन। जीवईश्वरभोग कौन। भौमी अवतार कौन। निराकार पार

कौन। पापपुण्यकरै कौन। वेद औ वेदान्तकौन। बाचा औ अबाचा कौन। चन्द्रसूर्यभास कौन। पञ्च में प्रपञ्च कौन। ओहं औ सोहं कौन। स्वर्ग नरक बसै कौन। पिण्ड औ ब्रह्माण्ड कौन। आत्म परमात्म कौन। जरा मरण काल कौन। गुरु शिष्य बोध कौन। अक्षरक्षर निर्क्षर कौन। तब कबीरजी बोले॥ नाद बिन्दु योग स्वप्न जीवईश्वर भोग स्वप्न भौमी अवतार स्वप्न निराकार स्वप्न है। पापपुण्य करै स्वप्न वेद औ वेदान्त स्वप्न बाचा औ अबाचा स्वप्न चन्द्रसूर स्वप्न है॥ इत्यादिक बहुत बाक्य हैं॥ २७६॥

नष्टैका यह राज्य है, नफरकबरतै छैक॥
सारशब्द टकसार है, हिरदय माहिं विवेक २८०

नष्ट जोहै धोखा ताहीको यह राज्यहै अर्थात् "अहंब्रह्मास्मि" कहिकै सब नष्टभये और नफर जो है काल ताहीको छेक संसार बरतरह्यो है अर्थात् सब संसारको काल छेकि छेकि खाये जायहै सार शब्द जो रामनाम टकसार ताको हृदय में कोई कोई विवेक करतभये अर्थात् कोई साहबको न जानतभये संसारते न छूटत भये॥ २८०॥

दृश्यमानसबबीनसै, अदृश्यलखै ना कोइ॥
हीनकोइ गाहक मिलै, बहुतै सुखसोहोइ २८१

जहां भर दृश्यमान है सो सब बिनशै है नाश होयहै और मन बचन के अगोचर जो ब्रह्म है ताको तो कोई देखतै नहीं है धोखही है सो दृश्य अदृश्य के परे हीन कोइ कहे कोई हीन होइ अर्थात् दीनहोइ ताको गाहक ऐसे जे साहब श्रीरामचन्द्रते मिलैं जो जीवको तौ बहुत सुख सो होय अर्थात् जनन मरण छूटि जाय साहबके समीप सेवा में बनो रहै तामें प्रमाण॥ गोसाईंजी को दोहा॥ पद गहि कहति सुलोचना सुनहु बचन रघुबीर। तुमहिं मिले नहिं होइ भव यथा सिन्धुकर नीर॥ २८१॥

दृष्टिहि माहिं विचार है, बूझै बिरला कोइ॥

चरमदृष्टि छूटै नहीं, ताते शब्दी होइ २८२

जो कहो साहब को देखै कैसे हैं तो दृष्टिही में विचार है साहब को देखै है या चर्मदृष्टि करिकै साहब को नहीं देखै या बात कोई बिरला बूझै है या जीवकी चर्मदृष्टि नहीं छूटै है तेहिते जो मन बचनमें आवै है सो ज्ञान करै है शब्दी ह्वै जायहै विषयन में लागै है ॥ २८२ ॥

जबलगढोलातबलगबोला, तबलगधनव्यवहार ॥
ढोला फूटा धन गया, कोई न झांकै द्वार २८३

जबलग या ढोला कहे शरीर है तबलग बोलै है तबलग सब धन व्यवहार है जब ढोला शरीर छूट्यो कहे फूट्यो तब घर धन व्यवहार सब आनै को ह्वैगयो कोई वाको नाम नहीं लेइ न कोई द्वार झाँकै याते या आयो कि साहब को जानो जाते संसार छूटै ॥ २८३ ॥

करु बन्दगी विवेककी, वेषधरे सबकोइ ॥
सो बन्दगि बहिजानदे, शब्दविवेक न होइ २८४

अरे मूढ़ ! विवेक करिकै बन्दगी करु ई सब जितने मतवाले वेष धरे हैं तिनमें शब्द जो रामनाम ताको विवेक जाके न होइ अर्थात् साहब न जानत होइ ताको बहिजानदे न ग्रहणकरु जे संसारसुख अर्थ छांड़िकै साहबमुख अर्थ विवेक करि जानै हैं ताको बन्दगी करु ॥ २८४ ॥

सुरनरमुनि औ देवता, सातद्वीप नवखण्ड ॥
कहकबीर सबभोगिया, देहधरे का दण्ड २८५

जे साहबमुख अर्थ जानि साहब में न लगे असाँचमतन में लगे ते सात द्वीप नवखण्ड जहांभर सुर नर मुनि हैं ते सब कर्मभोगै भोगै हैं ॥ २८५ ॥

जौलगदिलपरदिलनहीं, तौलगसबसुखनाहिं ॥

